दुर्भाग्यसे आजकल प्राकृत समझनेवालोंकी संख्या बहुत नहीं है और विशेषतः ऐसे ही पाठकोंके हितार्थ हिन्दी अनुवाद जोडा गया है। जो प्राकृत व हिन्दी दोनों नहीं जानते और केवल संस्कृत जानते हैं उनकी संख्या इतनी अल्प है कि उंगलियोंपर गिनी जा सकती है। उन इन गिने सज्जनोंकी वैयक्तिक शिकायत हमे छाया जोडने तथा ग्रन्थका कलेवर व मूल्य बढ़ानेकी ओर प्रोत्साहित करनेके लिये पर्याप्त नहीं है। यह सत्य है कि विद्वानोंमें भी प्राकृत ग्रन्थोंको केवल छायाके आधारसे पढने-पढ़ानेकी पद्धति हो गई है। पर इसके फलस्वरूप बडे अनर्थ उत्पन्न हुए हैं, जिनके विरुद्ध सम्पादकोंने कई बार आवाज उठाई है। ऐतिहासिक व भाषात्मक दृष्टिसे भी छाया देना न्यायसगत नहीं ठहरता। छायाका ऐसा अनर्थकारी प्रभाव पडता है कि बहुतसे पाठक केवल छायाको ही पढते हैं और ग्रथकारकृत मूल पाठको चुपचाप छोड बैठते है। प्राकृत ग्रन्थोंकी दृष्टिसे लापरवाहीके कारण बहुत क्षति हुई है, क्योंकि भाषाकी दृष्टिसे अनेक ग्रन्थोंकी लिपि-परम्परा सावधानीसे सुरक्षित नहीं रक्खी गई। हमें कुछ ऐसे ग्रन्थोंका भी परिचय है, जिनकी हस्तलिखित प्रतियोंमें केवल सस्कृत छाया ही सुरक्षित रही है। उदाहरणार्थ, मद्रासमे प्राप्त 'चन्द्रलेखा' नामक प्राकृत सट्टक (दृश्यकाव्य-विशेष) की प्रतिमें केवल सस्कृत छाया उपलब्ध है, मूल प्राकृत पाठ नहीं है। यह छाया देनेकी प्रणालीका ही फल है कि दिगम्बर पण्डितोंमें प्रायः प्राकृत अध्ययनका अभाव ही हो गया है। ऐसी परिस्थितिमें हम जितने जल्दी ठीक मार्गपर आजाय उतना ही भविष्यकी शिक्षाप्रणालीके लिये हितकारी होगा। अत एव सम्पादकोंको यह कहनेमें कोई सकोच नहीं कि वे छाया न देनेमें सैद्धान्तिक व व्यावहारिक दोनों दृष्टियोंसे अभीष्ट प्रणालीका ही अनुकरण कर रहे हैं। उनका आन्तरिक ध्येय यही है कि विद्वान् ऐसे ग्रन्थोंका परकृत छायापरसे अध्ययन न करके स्वय ग्रन्थकारद्वारा लिखित मौलिक भाषामें ही अध्ययन करें।

---

## जैन संस्कृति संरक्षक संघका तालेबंद सं. २०११ सन १९५५ मार्च अखेर

| | | | |
|---|---|---|---|
| २००५०० | जैन स. सं. संघ खाते | ३६३१५॥।=॥ | मकान खरेदी खाते |
| ७०००० | मराठी साहित्य विभाग | ३१२४०८-॥ | मकान गिरवी खाते |
| ४२२६ | रतनबाई जीवराज शिष्यवृत्ति | २०७१७२।०॥१ | डिबेंचर्स-शेअर्स खाते |
| १५१९२॥≡॥ | लोगोंका देना | ८८१॥।- | ग्रथ प्रकाशन खाते |
| ८५७६॥≡॥ | ग्रंथ विक्री | २३१४॥०॥। | खुर्ची कपाट-सामान खाते |
| ९०१ | पं जिनदास फडकुले पारितोषिक फंड | ५९७।०॥ | पुस्तक खरेदी |
| ६००० | मकान दुरुस्ती | ४१४९१॥।-। | प्रामिसरी नोटपर कर्ज |
| १२४२०८०। | ग्रथ प्रकाशन के लिये मंजूर | ७४९७।-।१ | लेना |
| ९६९५॥-॥। | श्रीबधघट खाते | ३२७५११८-॥२ | |
| | | ॥।≡८१ | भूल |
| ३२७५१२८- | | ३२७५१२८- | |

# प्रस्तावना

( दूसरी आवृत्ति )

तिलोयपण्णत्तीके विषयमें अनुराग रखनेवाले जिज्ञासुओंने ऐसे उत्साह और उमंगके साथ इस महान् कृतिका स्वागत किया है जिससे कि हमें तिलोयपण्णत्तीका प्रथम भाग पुनर्मुद्रित करनेकी आवश्यकता पडी। अब हम उस ग्रथके दोनों भागोंकी मांग अच्छी तरहसे पूरी कर सकेंगे। यह ग्रथ प्रथमावृत्तिका केवल पुनर्मुद्रण है। ग्रथका विषय, ग्रंथका लेखक आदि प्रमुख विषयोंकी चर्चा अँग्रेजीमें और हिंदीमें इस ग्रंथके दूसरे भागके प्रस्तावनामें की है जो पहलेहि प्रकाशित हो चुका है और इस ग्रथके साथ उसकी माग भी पूरी हो सकती है।

विद्वानोंने करणानुयोगके इस विषयका अत्यत उत्साहित होकर स्वागत किया है। इस लिए हम इसी विषयके जंबूदीवपण्णत्ती, लोकविभाग, त्रैलोक्यदीपिका आदि महान् कृतिओंका प्रकाशन करनेकी व्यवस्था कर रहे हैं। इससे जैन साहित्यके इस विभागके अनेक दुर्बोध स्थलोंका इसी विषयके सबधित अन्य भारतीय साहित्यसे तुलनात्मक अभ्यास किया जा सकता है।

समाजहितैषी ब्र जीवराज गौतमचंदजीके हम खास आभारी हैं जो कि हमारे सघके मूल सस्थापक हैं। उनकी निरतर निगाह और प्रगाढ रुचिके अभावमें इस ग्रथका द्वितीयाविष्करण होना असंभव था। जिनवाणीके प्रति उनकी जो श्रद्धा और भक्ति है वह उनके सुयोग्य मार्गदर्शनमें कार्य करनेवाले हमारे जैसे व्यक्तियोंके लिए प्रेरकशक्ति प्रदान करती है।

इस आवृत्तिके प्रूफका निरीक्षण सदा जैसे श्री डॉ. ए. एन्. उपाध्यायजी, कोल्हापुर महोदयनेहि किया है जो कि इस मालाके एक सन्माननीय सपादक हैं। श्री. पं. जिनदासजी फडकुलेने हिंदी प्रूफ जॉचकर इस आवृत्तिका कार्य शीघ्र करनेमें सहायता दी है इसलिए इन सबके हम आभारी हैं।

सोलापुर
२६-१-५६

वा. दे. शहा
मत्री, जैन संस्कृति संरक्षक संघ, सोलापुर.

# ब्रह्मचारी जीवराज गौतमचंद दोशीजीका
# जीवन–दर्शन

अपने धार्मिक जीवनसे जिन्होंने सत्य धर्मका दर्शन कराया और जिहोंने सर्वस्वका उदार और अपूर्व दानका फलस्वरूप उदात्तध्येय प्रेरित " जैन सस्कृति सरक्षक सघ " स्थापन किया वे पू. ब्र. जीवराज गौतमचंद दोशी इस जीवनचरितके नायक हैं।

ब्र. जीवराजभाईका शुभ जन्म इ. स. १८८० में सोलापुरके भारतविख्यात दोशी कुटुंबमें हुआ है। यह कुटुम्ब वही है जिसकी गत दो पीढियोंमें उत्पन्न हुऐ अनेक सुप्रसिद्ध परोपकारी, धनविद्यासपन्न समाजहितैषी और धर्मिष्ठ पुरुषोंनें आर्थिक, औद्योगिक, धार्मिक, सामाजिक और शैक्षणिक आदि विविध क्षेत्रोंमे अपने अजरामर कार्यसे अपरपार प्रसिद्धि पाई है। जिस कुलमे स्व. हिराचंद नेमचद जैसे श्रेष्ठ समाजसेवक और अनेक सस्थाओंके जनक, स्व. वालचंद हिराचद जैसे अग्रगण्य राष्ट्रिय उद्योगपति, प. पू. क्षु. कंकूबाई जैसी धर्मचद्रिका, स्व. रावजी सखाराम जैसे धर्मवीर, आदि महान् व्यक्तियोंका जन्म हुआ उसी दोशी कुलमें ब्र जीवराजभाईका जन्म हुआ।

इस कुटुम्ब का प्राचीन निवासस्थान फलटण, ( जिला सातारा ) था। नेमीचन्द निहालचदजी व्यापार निमित्त फलटण छोडकर शोलापुरमे आकर रहे। उनके ज्येष्ठ पुत्र ज्योतिचन्द्रजी बडे व्यापारकुशल, शान्तस्वभावी और गभीरप्रकृति थे तथा सार्वजनिक और धार्मिक कार्योंमें उत्साहसे भाग लेते रहे। इनके कोई सन्तान नहीं हुई। अपने भतीजे जीवराजभाई पर ही इनका पुत्रवत् प्रेम रहा। सवत् १९६१ में मैदरगी ग्राममें इनका देहान्त हो गया। नेमीचन्दजीके द्वितीय सुपुत्र गौतमचंदजी हमारे चरितनायक जीवराज भाईके पिता थे। यह कौटुम्बिक सबध निम्न वशवृक्षसे सुस्पष्ट हो जाता ह।

## माता और पिता

हमारे चरितनायक जीवराजभाईके पिता गौतमचदजी थे और माता झुमाबाई। गौतमचदजीकी बुद्धि बडी प्रखर और स्वभाव कुछ तेज था। संस्कृत साहित्यमें आपकी विशेष रुचि थी और कविता भी किया करते थे। किन्तु सग्रहणी रोगसे ग्रस्त हो जानेक कारण उनकी प्रकृति अच्छी नहीं रहती थी। अन्ततः उनका मस्तिष्क भी विचलित हो गया और संवत् १९४६ के मार्गशीर्ष मासमें अपनी ५० वर्षकी अवस्था में वे स्वर्गवासी हो गये।

## बाल्यकाल और शिक्षा

गौतमचन्दजीके सन्तानें तो ९-१० हुई किन्तु उनके जीवनकाल में केवल जीवराज-भाई और उनकी ज्येष्ठ वहन चतुरबाई ही जीवित रहे। शेष सब पुत्र-पुत्रिया अत्यल्प आयुमें ही कालके गालमे समा गये। जीवराजभाईका जन्म फाल्गुन शुक्ल ११, सवत् १९३६ (इ. स. १८८०) को हुआ था। केवल दश वर्षके बाल्यकाल में ही उनको पितृवियोग हो गया। इनके लगभग दो ही वर्ष पश्चात् उनकी बडी बहन चतुरबाईका देहान्त हुआ और उसके दो तीन वर्ष पश्चात् संवत् १९५१ में उनकी मातृश्री भी स्वर्गवासिनी हुई। इस प्रकार पन्द्रह वर्षकी कोमल अवस्था में ही पिताके स्नेह, माताके दुलार और जेष्ठ भगिनीके लाडप्यारसे वचित होकर जीवराजभाई ससारमें अकेले रह गये। उन्हे इसलिए अंग्रेजी ३ री कक्षातक शिक्षा पाकर सरस्वती मदिरसे दूर हटना पडा। केवल १५ सालकी कोमल अवस्थामें जीवराजभाई का शिक्षा पाना ही बद हो गया।

## अशक्त शरीर और निग्रही मन

चरितनायकके पिताजीके अस्थिर स्वास्थ्य को देखते हुए अन्य कुटुम्बियोंने उनके जीवन-कालमे ही जीवराजभाईका विवाह सम्बन्ध यहा के ही श्री. पानाचद हिराचदकी कन्या श्री रतन-बाईके साथ पक्का कर दिया था। यह विवाह संवत् १९४९ में माघ शुक्ल ५ को मातृश्रीके समक्ष जीवराजभाईकी तेरह वर्षकी अवस्थामे ही सम्पन्न हो गया। इस बन्धनसे उस वियोग कालमें एक नया सहारा मिल गया। तीन वर्षके वैवाहिक जीवनके पश्चात् सवत १९५२ में जीवराजजीको कन्यारत्नकी प्राप्ति हुई और इसप्रकार सोलह वर्षकी अवस्थामे वे पिता कहलाने लगे। पितृपरम्परासे जीवराजभाईका शरीर दुबलापतला था। स्वभाव भीरु और बुद्धि साधारण थी। फिर भी वैवाहिक जीवनका बोझा सम्भालते हुअे वे घरमें ही सस्कृत और अग्रेजीका अध्ययन करने लगे। लेकिन सवत १९५३–१९५४ में शोलापुरमें प्रथम प्लेग पडनेके कारण जीवराजभाई सकुटुम्ब अपने मामाके यहा परडा और फिर वहासे मामा के साथ कुथलगिरि क्षेत्रको गये। इस स्थानान्तरमें अनेक कष्ट सहने पडे किन्तु कुथलगिरि में चार पाच मास रहनेसे उन्हें उस क्षेत्रकी [illegible] अवसर मिला। और वर्षपट्टी आदि लगाकर उस क्षेत्रके वार्षिक खर्चका [illegible] दिया गया। प्लेग शान्त होने पर सन १८९७ के चैत्र मासमें शोलापुर लौट आये

तिलोय-पण्णत्ती—

ब्रह्मचारी जीवराज गौतमचन्दजी दोशी, सोलापुर.

संस्थापक, जैन संस्कृति संरक्षक संघ, और जीवराज जैन ग्रन्थमाला.

पर दो तीन माह पश्चात् ही पुनः सावन भादोंमे प्लेग का प्रकोप बढा। पर इस बार कहीं अन्य ग्राम न जाकर नगरके बाहर पुरानी मिलके समीप रहे। यहा भी प्लेगके आक्रमणसे पूरी रक्षा न हो सकी। आपके चचेरे भाई माणिकचन्द हिराचंदजीकी धर्मपत्नी तथा दूसरे चचेरे भाई जीवराज हिराचदजीका यहा स्वर्गवास हो गया। ऐसा भय होने लगा कि क्या कुटुम्बका कोई व्यक्ति इस बीमारीसे नहीं बचेगा? इसी भयके कारण जीवराज हिराचदजीको उनकी बीमारीमें पृथक् रखनेकी व्यवस्था की गई। पर काकाजी और कुटुम्बके अन्य सब व्यक्तियोंके मना करने पर भी जीवराजभाईने अपने चचेरे भाईकी उनके अन्तसमय तक शुश्रूषा करना नहीं छोडा। संकटकालमें आत्मीय जनको परायेकी भाति पृथक् कर देना उन्हे किसी प्रकार भी उचित और न्यायसगत नहीं जान पडा। प्लेगके भीषण स्वरूपको देखकर भी उनका निग्रही मन आप्तजनकी सेवासे जरा भी विचलित नहीं हुआ। इन दोनोंके वियोगके पश्चात् वे स्थान परिवर्तनके लिए कुर्डूवाडी गये। पर यहा भी प्लेगने पीछा नहीं छोडा। वहा माणिकचद हिराचंद और सखारामजीकी धर्मपत्नी उमाबाईका देहान्त हुआ। फिर शोलापुर लौटकर इस वक्त जीवराजभाई गावमें नगरशेट हरीभाई देवकरणके बगलेमें रहे। इस बार प्लेगने उनके चाचा वेणीचदके घरको आग लगा दी। स्वय वेणीचन्द और उनकी बहन और आखिर उनकी पत्नीको क्रमशः प्लेगने घेरकर स्वर्गकी राह दिखायी। उनके पत्नीके पास इस भयानक बीमारीमें बैठनेके लिए भी कोओी व्यक्ति पैसा देकरभी नहीं मिला। बेशुद्ध अवस्थामे पाच दिनके बाद उसे मृत्युने घेर लिया। श्मशान आनेके लिए भी कोओी व्यक्ति राजी नहीं हुआ। इस समय जीवराजभाईने उसके अन्त्यसस्कार किए।

## सांपत्तिक स्थिति

पिताजीकी मृत्युके पश्चात् बाल्यावस्थाके कारण जीवराजभाईको अपनी आर्थिक परिस्थितिका यथार्थ ज्ञान नहीं था। आपके पिता गौतमचदजी पन्नालाल लाहोटी नामक एक मारवाडीके साझेमें ' गौतमचद नेमीचंद ' के नामसे सूतका व्यापार करते थे। पिताजी और पन्नालालकी मृत्युके पश्चात् भी कुछ समय तक यह दूकान चलती रही, परन्तु घाटा अधिक रहा। अन्तमें पन्नालालके भतीजे रामप्रतापके साथ आपसमे निपटारा कर लगभग सवा बारह हजार रुपये लेकर उस दूकानसे सबध हटा लिया। पश्चात् बाडसाडियोंका स्वतत्र धन्धा किया। इ. स. १९०० के लगभग शोलापुरमें पुरानी मिलका सूतका सट्टा चालू था। पहले इसतरफ जीवराजभाईकी ऑखें लगी लेकिन अन्तमें यह विनाशके तरफ बढनेवाला मार्ग है यह सोचकर उन्होंने इस धन्धेका त्याग किया। कुछ काल पश्चात् अपने मामा माणिकचद रामचंदके भतीजे हिराचद परमचन्दके साथ कपडे की दूकान खोली। साझेमें दूकान खोलते समय व्यक्तिगत धन्धा न करनेका दोनोंने निश्चित वायदा किया। इस दूकानमें लगभग सात वर्षोंमें पचास हजार का मुनाफा हुआ। धन्धेकी इस सफलताके पश्चात् ही जीवराजभाईको विश्वास हो सका कि वे अपने पूर्वजोंकी कीर्तिके अनुसार सम्मानपूर्वक रह सकते है। सवत् १९५४–५५ में पडे हुए धार्मिक

सस्कारोंके कारण आपको अन्याय और अनीतिसे जीवन व्यतीत करना बहुत ही घृणित प्रतीत होता था। आपने अपना अन्तिम ध्येय शान्ति और सन्तोष निश्चय कर लिया था। एक बार आपने कोइमतूरसे जरीके रूमालोंकी एक पेटी मंगाई। पेटीमे ऑर्डरसे एक रूमाल अधिक निकला जिसकी कीमत कोई पाच, सात रुपये होगी। इसकी सूचना कोइमतूरवालोंको देना चाहिए थी, पर नहीं दी गई। अपने व्यावसायिक जीवनभरमें केवल यही एक अनिष्ट घटना जीवराजभाईको अब भी याद आती है जिसका उन्हें भारी पश्चात्ताप और दुःख है। इसी पश्चात्तापसे पता चलता है कि वे धंन्धेमें कहा तक निष्कपट और निष्पाप रहनेका प्रयत्न करते रहे। निष्पाप और सुरक्षित धन्धा समझकर आपने सवत् १९६४ में सोने चादीकी दूकान भी की। उसी समय यूरोपीय युद्धके कारण मोती बझारमें खूब तेजी हुई और लाभ भी खूब हुआ। पर पश्चात् भाव वहुत गिर जानेसे बहुत हानि उठाकर वह दूकान बद की। सं. १९६७ सन १९११ में आपने दृढ निश्चय कर लिया था कि व्यवसायमे लेशमात्र भी अन्याय वे भविष्यमें अपने हाथों कभी न होने देंगे और निम्न श्लोक मोटे अक्षरोंमें लिखकर आपने अपनी बैठकमें लगा लिया—

**अकृत्वा परसंतापं अगत्वा खलनम्रताम् ।**
**अनुत्सृज्य सतां वर्त्म यत्स्वल्पमपि तद् बहु ॥**

## संतोष-भवन-निर्मिति

सन १९१७ में आपको अनुभव हुआ कि अपनी सांसारिक आवश्यकताओंकी पूर्तिके योग्य पर्याप्त न्यायोपार्जित धन संग्रह हो गया है। अत एव धीरे धीरे अपने साझेके धन्धेसे हाथ खीचना प्रारंभ कर दिया और सतोष का अपूर्व आनन्द अनुभव करने लगे। प्रामाणिकता, सच्चाई, सत्त्व, शील, स्वाभिमान आदि गुणोंकी रक्षा संतोषवृत्तिसे ही हो सकती है। इस तरह दस ग्यारह हजार रुपयोंकी लागतसे आपने एक इमारत बनवाली और उसका नाम ' संतोषभुवन ' रक्खा।

## सामाजिक सेवा

श्रीमान् हिराचदजीकी प्रेरणासे जीवराजभाईको सार्वजनिक कार्य करनेकी धुन लगी। श्रीहिराचदजी सार्वजनिक सस्थाओंका जमाखर्च हर साल प्रसिद्धिको देते रहे। सार्वजनिक सस्था आम जनताकी होती है। इसलिए जनताको भी दिलासा चाहिए इस नअी नीतिपर उनकी अटल श्रद्धा थी। जीवराजभाई पर इस नीतिका असर हो जानेसे जिन सार्वजनिक सस्थाओंका कार्य वे करते थे उनका हिसाब भी हरसाल प्रसिद्ध करते रहे। इससे लोगोंमे सार्वजनिक सस्थाओंके धन पर जनताका निर्विवाद हक रहता है वह भावना बदली गई। हर एक मंदिरके जमाखर्चके प्रसिद्धिकी मांग जनताकी तरफसे होने लगी। पुराने जमानेके लोग इस कार्यमे विघ्न लाने लगे। शोलापुरमें भी एक देवालयके बारेमें ऐसाही एक प्रसग उत्पन्न हुआ। लेकिन

जीवराजभाईको कुछ लोगोंकी मददसे देवालयके जमाखर्चकी मांगका दावा करना पडा। अन्तमें उन्हें उसमें यशःप्राप्ति होकर दूसरी पक्षको देवालय सार्वजनिक है और उसका हिसाब प्रसिद्ध करना अनिवार्य है यह कोर्टका हुक्म मानना पडा। इस कार्यमें व्यस्त रहते समय दूसरी पक्षके लोगोंनें धमकियां देकर, भय दिखाकर उन्हें परावृत्त करना चाहा लेकिन निग्रही और निश्चयी स्वभावसे वे अन्त तक लडते ही रहे। इसी तरह जीवराजभाईने कुंथलगिरि क्षेत्रकी इक्कीस हजारकी रक़म भी उसकी और अपने मातृपक्षीय परडेकर कुलकी 'दानशूर' कीात की आपने बडी कठिनाई और सावधानीसे रक्षा की।

## कोमल अन्तःकरण

सकट कालमें दूसरोंको सहायता देना, विशेषतया बीमारोंकी देखभाल और सेवा शुश्रूषा करनेकी परोपकारी सेवावृत्ति हम जीवराजभाईमें जनमसे ही पाते हैं। आपने अपने अनेक आप्तजनोंकी प्लेग जैसी भीषण बीमारीमें भी सेवाशुश्रूषा की है। सन १९१८ में भारतवर्षमें इन्फ्लुएंझा की बीमारी सारे देशमें फैल गई थी। शोलापुरमें भी इस बीमारीने हाहाकार मचाया। बीमारोंको दवा देनेके लिए भी कोओ व्यक्ति नहीं थी। ऐसी परिस्थितिमें हाल ही में स्थापित हुअे श्री सखाराम नेमचंद जैन औषधालयकी तरफसे श्री. श्रीपाल आदि वैद्योंसे सहित आपने नगरके कुछ भागोंमें स्वय घुमकर गरीब जनताको दवा देनेकी व्यवस्था की। प्रसिद्ध नगरशेट हरिभाई देवकरण घरके प्रमुख पुरुष श्रीमान् वालचद रामचद इन्फ्लुएंझा की बीमारीसे हैरान हो रहे थे। इस भयानक स्पर्शजन्य बीमारीमें भी जीवराजभाईने न घबराते हुअे उनकी रात दिन आठ दिन तक शुश्रूषा की। अन्तमें जीवराजभाईके अंक पर ही उनका प्राणोत्क्रमण हुआ।

सन १९७१ में श्रीगोमटेश यात्राको जातेसमय अर्सिकेरी स्टेशन पर जीवराज भाईके नौकरको अचानक प्लेगकी बिमारीसे पछाड लिया। स्टेशन पर उतरते समय वह नौकर बेसुध था। उसे बाहरकी धर्मशालामें ले जानेके लिए कोओी तयार नहीं था। आखिर आपने बेसुध नोकरको अपनें पीठ पर लेकर धर्मशाला गये। उसकी दवा के लिए सौ दीड सौ रुपिये खर्च किए अन्तमें वह उस बीमारीसें मर गया।

अनेक बीमारीयोंकी इस तरह आपने सेवाशुश्रूषा की। बीमारीयोंका दुःख आपका कोमल अंत.करण नहीं सह सकता। अपनी अशक्त शरीरका और भयानक प्लेगकालमें अपनी मृत्यू की पर्वा नहीं करते हुए आपने सेवाकार्य किया। सेवाकार्य करनेवाला आपकाकोमल मन तात्विक दृष्टिकोणमें वज्रके समान कठोर बन जाता है। सत्यके आप अतिआग्रही है। उसमें आप किसीकी भीडभाड नहीं रखते। आजन्म आपने अपने कामके लिए किसीको भीड नहीं दिखाओी। आपका कहना हैं 'मैं यदि मेरे अन्याय्य कार्यके लिए किसीसे भीडसे कार्यभाग साध लू तो दूसरोंके कार्योंमें भी उनकी भीडसे उनकी इच्छानुसार मुझे अपनी प्रवृत्ति वदलनी होंगी और

मेरे हातसे अन्याय्य होगा। इसलिए किसीकी भीड रखना ही नहीं और किसीपर भीडका बोझा लादना ही नहीं।' आपके निस्पृह वृत्तिका यह आदर्श है।

**धर्मसेवा**

लोकमान्य तिलकजीने गणपति उत्सव शुरू किया। लोगोंमें राष्ट्रकार्यकी प्रवृत्ति निर्माण करना यह उसका आद्य हेतु था। लेकिन अन्धानुकरणसे जैन लड़के गणपति जैसे हिंदु धर्मके उत्सवमें शामिल होना जैन समाजके लिए विघातक है यह सोचकर जीवराजभाईने अपने पजूसणके त्यौहारमें भगवत् गुणगानके स्वरूपसे लोगोमे धर्मप्रीति निर्मित करनेके लिए छोटे लडकोंसे भक्तिप्रधान पद्यगान करनेका क्रम शुरू किया। अपने चरित्रनायक ही उसके अधिपति थे। जीवराजभाईने दूसरा कार्य किया जैन कीर्तनकारकी निर्मिति का। स्वयं पेटी बजाकर उन्होंने श्री. पार्श्वनाथ फडकुले शास्त्रीको जैन कीर्तन करनेमें साथ दिया।

कुथलगिरि क्षेत्रकी अवस्था शोचनीय थी। इसलिए स. १९८५ में पूज्य गुरुवर्य श्री समतभद्र महाराज की प्रेरणासे शोलापुरमें दिगंबर समाजकी सभा लेकर उस क्षेत्रका कब्जा लिया। व्यवस्था कमेटीका कार्यकारित्व जीवराजभाईके तरफ सोंपा गया। उसके बाद आज वीस बाईस वरसमें उस क्षेत्रकी अनेक प्रकारसे उन्नति हुई है। श्री कुलभूषण देशभूषण मदिर के नये मडपके जीर्णोद्धारका कार्य स. १९९१ में शुरू हुआ। जीवराजभाईने वहॉ पाच सात साल रहकर और अपना स्वय १४ हजार रुपया भी खर्च कराकर वह कार्य पूरा किया।

श्री गजपथ क्षेत्रपर भी श्री प. पूज्य आचार्य शांतिसागर महाराजकी आज्ञासे पहाडपर मदिर बाधकर सवत् १९९० में उसकी प्रतिष्ठा की। उस काममे उन्हें अठारह हजार रुपये खर्च करने पडे।

**शिक्षाप्रसार**

शिक्षाप्रसार क लिए जीवराजभाई ने वहुत मदद की। प्रमुखतया उन्होंने ऐलक पन्नालाल दि. जैन पाठशालाके हायस्कूलका जैन गुरुकुलमें रूपातर कराकर स्वधर्मीय सैकडो लडकोंके शिक्षा का प्रवध किया। धार्मिक अध्ययन के साथ व्यावहारिक शिक्षा देनेका हायस्कूल वनाकर जैन समाजके गरीव लडकोंपर अगणित उपकार किए हैं। इसक सिवा मातृ-गृहके दो लडकोंकी इलेक्ट्रिक इजिनियर और डॉक्टर [M. B B S] की शिक्षा पानेके लिए वहुत वडी सहायता की। जैन वोर्डिंगके अनाथालयको तेरा वरस तक वार्षिक मदद दरसाल रु. ३०० की तरह ४००० रु, गुरुकुलको दरसाल रु. ३०० की तरह रु. ३७०० देकर लडकोंको शिक्षा लेनेकी सुविधा प्राप्त कर दी। इसके सिवा सेडवाळ, वनारस विद्यालय, श्राविकाश्रम, पाठशाला, महावीर ब्रह्मचर्याश्रम आदि शिक्षणसस्थाओंको हजारों रुपये देकर सहाय्यता की।

## औषधीय दान

जीवराजभाईने श्री. सखाराम नेमचंद औषधालयका उत्कर्ष आर्थिक और आयुर्वेदिक दृष्टिसे किया। अपनी धर्मपत्नी रतनबाईके नामसे साडे बारा हजार रुपये खर्च कराकर इस संस्थाकी इमारत सं. १९७९ सन १९२३ में बाध दी। इसके सिवा फिरता दवाखानेके लिए चार हजार और नेत्रचिकित्सालय स्थापित करके उसके लिए रु. १०४७५ खर्च किए।

## पत्रकार और वाङ्मयसेवक

जीवराजभाईकी शिक्षा मराठी ५ वी कक्षा तक और अंग्रेजी तीसरी कक्षातक ही हुई थी। घरमें स्वय सस्कृत और अंग्रेजीका अध्ययन करते रहे। आपके ऊपर सोंपा हुआ 'जैन-बोधक' का सपादनकार्य इ. स. १९१६ से १९२० तक कुशलतासे सपन्न किया। जैनागमके विरुद्ध और तर्कविसगत प्रश्नपर उससमय जोरसे टूट पडे। इससे 'जैन-बोधक' की प्रतिष्ठा और लोकप्रियता बढ गई। हिंदी भाषाका अध्ययन और हिंदी पुस्तकोंका मराठीमें अनुवाद करके जीवराजभाईने मराठी वाचकोंकी सहायता की। तत्त्वार्थसूत्र, आत्मानुशासन, जैनसिद्धात प्रवेशिका, हरिवंशपुराण, रत्नकरडक श्रावकाचार, सार्वधर्म आदि ग्रथोंके सरस और सरल अनुवाद उन्होंने किए हैं। उनके जीवनमें 'रत्नकरड श्रावकाचार' ग्रथको महत्त्वपूर्ण स्थान मिला है। श्रावकोंको जीवनमें यथार्थ मार्गदर्शनका कार्य करनेवाला यह अपूर्व ग्रंथ है ऐसी उनकी अटल निष्ठा है। इसलिए स्वय जीवराजभाईने यह ग्रथ अनुवादित किया।

## प्रतिमाधारी जीवराजजी

धर्मग्रथके अध्ययनसे उनकी ऑखे खुली। जीवनकी सार्थकता केवल सपत्तिके त्यागपर ही नहीं पचपापोंके और कषायोंके त्यागपर भी निर्भर है यह सोचकर आत्मोन्नतिके लिए वे एक एक पदसे आगे बढने लगे। प. पू ऐ. पन्नालालजीके समक्ष परस्त्री-त्याग, अष्टमूलगुण आदि पाक्षिक व्रतोंकी धारणा पहलेसेही की थी। सन १९०८ सं. १९६४ में परिग्रह-परिमाणव्रत लेकर दो लाख रुपयोंकी अन्तिम मर्यादा निश्चित की। इसके सिवा तीर्थयात्रा करना, रथोत्सव कराना, प्रतिष्ठा कराना आदि नैमित्तिक धर्मक्रियामें भी वे दक्ष थे। मुनिसुव्रतकाव्य, रत्नकरड श्रावकाचार, द्रव्यसग्रह, तत्त्वार्थसूत्र, सर्वार्थसिद्धि आदि ग्रथोंके पठण और अध्ययनसे भाषा और धर्मज्ञानका मर्म समझ लेनेकी पात्रता आ गई।

## जीवनका आदर्श

जीवन स्वय नहीं बनता, उसे सस्कार आदिसे निर्माण करना पडता है। जीवराजभाईने अपनी अठारह बरसकी नवयौवन आयुमें ही 'शाति' का ध्येय निश्चित किया और उसकी अनुसार अपना जीवन बनानेका प्रयत्न किया। सन १९४४ में उनका स्वास्थ्य बिगडा।

ऑपरेशनके लिए उन्हे बम्बई जाना पडा। लेकिन पहले उन्होंने अपना मृत्युपत्र तैयार करके अपने संपत्तिकी व्यवस्था की। ऑपरेशनके पश्चात् व्रतधारी जीवराजभाई अपने व्रतोंपर अटल रहे। व्रतोंसे जरा भी विचलित नही हुअे।

## सज्जन-संगति

गुणिजनोंके साथ रहना, उनकी आवभगत करना, गुणवानोंके लिए अपना तनमनधन खर्च करना यह और एक जीवराजभाईके स्वभावकी बडी विशेषता है। अपने सब वैयक्तिक कार्योंका त्याग करके, विचार विकारोंको दूर रखकर वे सज्जनोंका सम्मान करनेकेलिए आगे दौड जाते है। नित्य स्वाध्याय, जिनपूजा, सामायिक आदि पवित्रषट्कर्म करनेमें वे दिन विताते है। जैन संस्कृति संरक्षक संघ की स्थापना करके उन्होंने जैनअजैन समाजमें जैन सिद्वात के जो ज्ञानी और श्रेष्ठ विद्वान है उन्हें एक जगह लाकर उनके हाथ से महान्कार्य कर लिया। प्राचीन दिगंबर जैन ग्रथ प्रकाशन, इतिहास सशोधन, ग्रंथसूची निर्माण आदि महान् कार्य के लिए इस सस्थाकी निर्मिति हुई है। डॉ. ए एन् उपाध्ये, डॉ. हिरालाल जैन आदि विद्वानो के साथ वे बरस के कुछ दिन विताते हैं। सन १९४१ में गरमी के छुट्टीमें गजपंथ (नासिक) में भरे हुए विद्वत्संमेलन में उन्हों ने जैन संस्कृति संघ की निर्मिति की घोषणा की। इस संघ के अंतर्गत जीवराज ग्रंथमाला प्रकाशन से आज बहूमूल्य ग्रथप्रकाशन हो रहा है।

## अंतिम इच्छा

डॉ. उपाध्ये को भेजे हुअे खत में उन्हों ने अपनी अन्तिम इच्छा प्रगट की है। उन्हों ने लिखा है— मैं सोच रहा हूं कि मेरा उर्वरित जीवनकाल निःसंग निष्परिग्रह होकर व्यतीत करूं। उस महान् अवस्थाका रसस्वाद लूं। लेकिन मेरी वृद्धावस्था और शारीरिक दुर्बलता मुझे उस अवस्थामें जानेके लिए बाधक हो रही है। फिरभी जिनधर्मप्रणीत मार्गानुसार केवल मेरे उदरनिर्वाहके लिए योग्य धन रखके मैं मेरा सर्वस्व तनमनधन सबके लिए अर्पण कर रहा हू। परिग्रहकी रक्षा की चिन्तासे मुक्त होनेसे मुझे अत्यत आनन्द हो रहा है और सतोषवृत्ति दिन ब दिन बढती जा रही है। सं. २०१० सन १९५४ ता २६।१०।५४ में निर्वाण अमावस्याको श्री. कुंथलगिरी क्षेत्रपर अटल बीमारी समझकर उन्होंने जो कुछ थोडा धन रखा हुआ था, उनकाभी त्याग कर वे पूर्ण अपरिग्रही बन गये और उन्होने उसी वख्त नवमी प्रतिमा धारण करली।

## स्थित प्रज्ञवृत्ति

जीवराजभाईने जिन्हें बचपनसे मदद की है, और जिनका जीवन उन्नतिपथपर ले जानेकी कोशिसें की हैं ऐसे व्यक्ति उनकी आप्तवर्गमें और समाजमें अनेक मिलते हैं। धर्मपत्नी के भतीजे श्री. माणिकचंद वीरचंद और स्व. वालचंद मोतिचंद पर उनका अपत्यवत्

प्रेम था। श्री. धन्यकुमार कस्तुरचद शहा और उनके भाई अभयकुमार इन दो मातुलगृहीय लड-कोंका जीवन ऐहिक और धार्मिक दृष्टिसे अत्युत्कृष्ट बनानेका प्रयत्न किया। उनकी शिक्षा का सब खर्च करते रहे, उनके नोकरीकाभी प्रबध उन्होंने किया। लेकिन अपने उपकारके बदलेमें अपनी इच्छा उनके माथेपर लादनेकी कोशिस नहीं की। यही स्थितप्रज्ञता देखकर हमें अचरज होता है।

## मन्दिर निर्माण

जीवराजभाईने श्री परमपूज्य आचार्य शान्तिसागर महाराजके आदेशसे श्रीगजपथ तीर्थक्षेत्रके पहाडपर एक छोटासा मन्दिर बनाकर स १९९४ मे उसमें श्रीपार्श्वनाथ तीर्थकरकी मूर्ति विराजमान करके पचकल्याणिक प्रतिष्ठा बनवाई और सवत् २००६ सालमें श्री कुंथलगिरि-क्षेत्र जो मण्डपप्रतिष्ठा महोत्सव हुवा उस समयभी एक मूर्ति श्रीमुनिसुव्रत तीर्थकर की प्रतिष्ठापना करवाई। इनके पिताजी गौतमचंदजीने श्री पावागढ क्षेत्रके तलहाटीमे मन्दिरप्रतिष्ठा बनवाई और उनके प्रपितामह श्री नेमचदजीने गिरनार क्षेत्रपर प्रतिष्ठा बनवाई थी। ऐसे तीन पीढियोंतक इनके वशमें धर्मध्वजा फडकानेका सौभाग्य प्राप्त हुवा है। ऐसी परपरा चलना क्वचित् अनुभवमें आता है।

## गुणाकर्षण, कृतज्ञता और नैरपेक्ष्य

जीवराजभाईका एक वैशिष्टयपूर्ण स्वभाव है। जीवनमें उनको जिन सम्बन्धित व्यक्ति-योंके अच्छे गुणोंका परिचय हुआ उसके और उनका मन आकर्षित होते हुए उस व्यक्तिके सम्बन्धमें आदर निर्माण होकर बढताही जाता है। स्वय ऐसे सुदर एवं गुणविशिष्ट बननेकी आकाक्षा चित्तमे निर्माण होती है। इसी तरह आजतक उन्होंने अनेक सद्गुणी जनोंका अनुकरण करते हुअे अपने जीवनका काल बिताया। उसका फल यह हुआ कि वे निर्दोष सदाचारका पालन करनेमें मग्न रहे। इसके सिवा अपने कार्यमें जिन्होंने सहाय्यता दी उन्हें न भूलते हुए योग्य समय उस कार्यका योग्य मूल्य दे देते हैं। जीवनकी प्रथम कालमें जीवराजभाईके पत्नीने अनेक कष्ट सहते हुए जो अमोल सहयोग दिया उसकी कृतज्ञता प्रदर्शित करनेके लिए इ. सन. १९२३ में श्री सखाराम नेमचद जैन औषधालयकी इमारत बाधकर उसका " सौ. रतनबाई रुग्ण परिचर्या मदिर " ऐसा नामाभिधान रक्खा गया। उसी तरह धदेकी प्रथम कालमे मातृगृहसे कपडेकी दुकान खोलनेके लिए भाडवल मिला था इस लिए उन्होंने मातृगृहके दो लडकोंको शिक्षा कार्यमें सहाय्यता देकर एकको इजिनिअर और दूसरेको डॉक्टर ( M. B B S. ) बनाया और मातृगृहके बच्चोंकी बारा बरसतक देखभाल और पालपोसकर बडा किया। लेकिन उनकी तरफसे उन्होंने कुछभी फलकी इच्छा नहीं रखी। केवल अपना कर्तव्य समझकर जीवराजभाई हर एक कार्य निर-पेक्ष बुद्धिसे करते आए हैं। शोलापुरके देवालयके हिसाबकी मॉग करनेके लिए उन्हें दावा करना पडा, धमकियॉ सुनने पडे, कष्ट सहना पडा लेकिन वे अपने कार्यसे एक पग भी पीछे नहीं

हटे ? और अन्तमें अपनी कार्यमें वे सफल होते रहे। यह अपूर्व धीरज धारण करनेका स्वभाव भी अनुकरणीय है।

## उनकी ' श्रीमंतीकी ' कल्पना

वे हरवखत वार्तालाप करते समय कहते हैं, " हम पैसेसे श्रीमान् नहीं है " हमारी श्रीमानता आतिरिक भावोंपर अवलंबित है। हररोज आत्माभिमुख होकर अपने मनसे पूछते है कि, ' क्या तूने आज कोईपर अन्याय किया, किसीका विश्वासघात किया, अभिमान छोडकर स्वार्थ के लिये लाचारी की ' ऐसेही दूसरे प्रश्न अपने मनको पूछनेसे उनका उत्तर ' आजतक यह बातें नहीं की ' ऐसा जब आत्मासे उत्तर मिलता है तभी वे बडे अभिमानसे मनमें खुष रहते हैं। जब सांझेमे कपडेका व्यवहार शुरू किया और उसी वखतके अनुसार नफेमेही चल रहा था तोभी इस एकही कारणसे कि, कदाचित् साझेवालेसे अपनेसे कोई मतभेद होजाय और जो वह एकदम साझा तोडकर अपनी रकम मागेगा तो उसी वखत अपनेको देना पडेगा इसीलिये अपने अकेलेके उपजीविकाके लिये जब पचीस तीस हजारकी रकम अपने पास होगई है तो अब साझेवालेको उनकी मुदल रकम मुनाफेसाथ दे देना और आगे यदाकदाचित् व्यापार नुकसानका प्रसग हो जाय तो उसी वखत अपना उपर्युक्त शीलमे डगमग होनेका प्रसग प्राप्त होनेका सभव है। इसीके लिये बारा वर्षबाद अपना व्यापार कम करते चले। जिसकाही फल वे आज अपने सर्व संपत्तीका त्यागकर अपरिग्रही बने हैं। वे शीलकोही अपनी संपात्ति मानते है। इसी लिये दूसरे सपत्तीके मोहमे जखडे गये नहीं।

## धर्मपत्नी

जीवराजभाईकी धर्मपत्नी सौ. रतनबाई स्वभावसे बहुत सीधीसाधी और सरल थी। उसका मन शात और प्रेममय था। संसारका बोझ वह शांतीसे सह लेति रही। जीवराजभाईकी गरीब अवस्थामें उसने अतिकष्टपूर्वक और खर्च कमी करके ससार चलाया। इससे उन्हें धदेमें पूरीतरहसे सहायता मिली। इस महान् सहयोगका आदर रखनेके लिए जीवराजभाईने सखाराम नेमचंद जैन औषधालयके लिए साडे बारह हजार रुपये खर्च करके नअी इमारत बाध दी और उसे सौ. रतनबाई रुग्णपरिचर्या मदिर यह नामाभिधान देकर अपनी कृतज्ञता प्रगट की। सौ रतनबाईने श्वशुरवासीजनोंकी और अपने पितृवंशके बधूजनोंकी भलीभाति सेवा की है। इसमें सब आप्तगणोंमें उसका आदरसे प्यार होता रहा। जीवराजभाईके व्यावहारिक उत्कर्षमें सौ. रतनबाईका आधा बाटा था यह जीवराजभाई कभी भूल नहीं पाते। सौ. रतनबाईकी प्रेरणासे उन्होंने श्री गजपथ क्षेत्रपर १९९० में मंदिर बनाकर जिनबिंबका पंचकल्याणिकोत्सव किया। अपनी जीवनके अंततक उसने अपने पितृवंशीय लडकोंकी देखभाल की। उनकी सुस्थिति सुधारनेमें मदद की। एसी अवस्थामें अंतमें संवत् १९९२ पौष मासमें श्वासरोगसे छुटकारा पाकर उसने

परलोक सिधारा । उसे दिये हुए मानपत्रसे हमें सौ. रतनबाईका यहाँका गुर्जर समाज कितना आदर करता था इस बातका हमें पता लगता है ।

जीवराजभाईका यह संक्षिप्त जीवन चरित्र है । जीवराजभाईने अपनी आत्मरत्नको सुंदर बनाया है । भारतीय संस्कृतिके वे अभिमानी है लेकिन पाश्चात्य विद्वानोंकी चिकित्सक बुद्धिका उनके जीवन पर बहुत प्रभाव पडा है । यह उदार गुणग्राहकता उनके जीवनका एक सर्वोत्तम अंग है । जीवराजभाई धनवान् और विद्वान भी है । सुचरित्रताका उन्होंने हमारे सामने एक उत्तम आदर्श रखा है । बहुतसे विद्वान होते हुअे भी रसिक नहीं होते । लेकिन जीवराज-भाई चारित्र्यशील विद्वान होते हुअे भी रसिक हैं । तत्त्वचर्चा की तरह कथाअें भी उनके मनको भाती है । इसतरह इनकी यह सुंदर जीवनी वाचकोंके जीवन का मार्गदर्शक बनें ।

सोलापुर
ता. २२।१।१९५६

जयकुमार ज्ञानोबा आळंदकर,
एम. ए.

---

ॐ

# मानपत्र

**श्रीमान् पूज्य ब्रह्मचारी शेठ जीवराज गौतमचंद दोशी सोलापुर यांच्या करकमलीं:-**

**आपण** श्री परमपूज्य १०८ शांतिसागर महाराजाच्या प्रेरणेनें येथील पहाडावरील जिनमंदिराचें बांधकाम पूर्ण करून त्यांत प्रतिमा-प्रतिष्ठा महोत्सवाचें कार्य केलें. या प्रभावनेमुळें सर्व जैन समाजाला तीर्थक्षेत्रदर्शन करून देण्याला कारणीभूत झालात. या आपल्या तीर्थभक्तिबद्दल आह्मीं आपलें अभिनंदन करतो.

**आपण** आपल्या वाङ्मय-सेवेच्या अत्युत्कट प्रेमामुळें जैनशास्त्रांचें अध्ययन करून त्यातील तत्त्वार्थसूत्र, आत्मानुशासन वगैरे बहुमोल ग्रंथाचा सोप्या व सरळ भाषेंत अनुवाद करून, महाराष्ट्र जैन समाजापुढें ठेवलात व त्याना आपल्या ज्ञानांचा फायदा करून दिलात एवढेंच नव्हे तर श्री प. पू. शांतिसागर महाराजाजवळ सप्तम प्रतिमाधारी बनून आत्मोन्नतीच्या मार्गास लागलांत व आपला गृहस्थाश्रम आदर्श बनविलात.

**श्री** दिगंबर जैन सिद्धक्षेत्र गजपंथ या संस्थेची आपल्या हातीं सूत्रें घेतल्यापासून यात्रेकरू लोकांच्या, तीर्थरक्षणाच्या दृष्टीनें हरतऱ्हेच्या सोयी आपण केल्या आहेत व क्षेत्राची व्यवस्थाहि उत्तमप्रकारें ठेवली आहे. आणि त्याचें दृश्यस्वरूप म्हणजे आजची सुस्थिति. याचप्रमाणें श्रीक्षेत्र कुंथलगिरीच्या व्यवस्थेतहि लक्ष घातलें आहे. हे आपल्या उत्कट तीर्थभक्तीचें द्योतक होय.

**समाजाची** आरोग्यदृष्ट्या उन्नति होण्यासाठीं आपल्या संपत्तीचा सदुपयोग करून आपण सोलापुर येथे रुग्णपरिचर्यामंदिर, नेत्रचिकित्सालय व व्यायामशाळा या संस्था स्थापन केल्यात. इतकेंच करून स्वस्थ राहिला नाहींत तर ज्या ज्या संस्थाचें कार्य हातीं घेतलें त्या त्या संस्थाना आदर्शवत् बनविण्यासाठीं तनमनधन खर्च केलेत व अजूनहि खर्च करीत आहात.

**आपल्या** ठिकाणीं वसत असलेल्या उत्कट धर्मप्रेम, परोपकारबुद्धि, सत्यप्रीति, निर्भिडपणा, व्यवहार कुशलता या व इतर सद्गुणांमुळें जैन समाजास आपण ललामभूत झालात याबद्दल आम्हाला अत्यानंद होत आहे

**आपली** हीच वृत्ति दिवसेंदिवस वृद्धिंगत होत जावो आणि आपणाला जैन समाजाच्या कल्याणासाठीं दीर्घायुष्य व उत्तम आरोग्य प्राप्त होवो अशी श्री जिनेशचरणीं प्रार्थना करतो.

धर्मबुद्धि चित धारकर कीना आत्मसुधार, एतदर्थ हम प्रेमसे लाये यह उपहार।
भूषण जैन समाजके धर्म-कर्म आगार, अभिनंदन करते हमें होता हर्ष अपार।
श्रीमन् स्वीकृत कीजिये करके कृपा विशेष, अभिनंदन यों आपका होता रहे हमेश।

**श्री सिद्धक्षेत्र गजपंथ**
म्हसरूळ (नाशिक)
**मिति फा. शु. १२ वीरसंवत् २४६०**
**विक्रम संवत् १९९०**

भवदीय गुणानुरक्त
**श्री दि. जैन गजपंथ सिद्धक्षेत्र मंडळ**
**व**
**अखिल दिगंबर जैन समाज**

श्रीमदाचार्य श्री शांतिसागर स्वामिने नमः।

श्रीमान् सन्माननीय विद्वद्वर्य पूज्य ब्र. जीवराज गौतमचंदजी दोशी सोलापुर

अध्यक्ष श्री गजपंथ दि. जैन सिद्धक्षेत्र कमेटीके करकमलोंमें सादर समर्पित

# अभिनन्दन पत्र

**महानुभाव !** आपने इस कमेटीकी अध्यक्षताको स्वीकार कर इस क्षेत्रकी उन्नतिके लिये जो महान् कार्य किये हैं वे आपकी दूरदर्शिता, विद्वत्ता एव धार्मिक सेवाके पूर्ण परिचायक हैं। इस क्षेत्रकी पूर्व अवस्था बहुत अवनतरूपमें थी परन्तु आपके सहयोगसे जो उसका अभूत-पूर्व उद्धार हुवा हैं वह आपकी कर्तव्य परायणताको सिद्ध करता है। आप जैसे प्रभावक धर्मनिष्ठ, विशिष्ट पुरुषोंकाही यह कार्य है कि वर्तमानमें इस क्षेत्रकी पूर्ण सुव्यवस्था, चित्ताकर्षक उद्धार, मूर्तियोंका लेप, गुफाका सुन्दर निर्माण तथा व्यवस्थापक कमेटीका महत्त्वपूर्ण सहयोग इत्यादि गौरवपूर्ण कार्य दिख रहे है।

**पूज्यब्रह्मचारीजी !** गत तीसरे वर्ष श्रीगजपथगिरीपर शिखरबद्ध मंदिरका निर्माण कराकर पचकल्याणक प्रतिष्ठा आपने अपनी ओरसे कराई थी और उससे जो धर्मप्रभावना हुई थी वहभी इस क्षेत्रके इतिहासमें अभूतपूर्व बात है।

**श्रीमान् !** इस वर्ष परमपूज्य १०८ आचार्य शान्तिसागरजी महाराज तथा उनके वीतरागी शिष्य परमपूज्य नेमिसागरजी महाराज, ऐलक श्रीसन्मतिसागरजी महाराजका चातुर्मास एवं उसकी निर्विघ्न महत्त्वपूर्ण समाप्तिके उपलक्ष्यमें पर्वतपर श्रीपार्श्वनाथ भगवानकी विशालमूर्तिका पचकल्याण महोत्सव, कमेटीद्वारा कराया है, और उनके नवीन कोठरीयोंका निर्माण तथा धार्मिक पुरुषोंके हृदयमें भक्तिका प्रवाह उत्पन्न कराकर उनकेद्वारा क्षेत्रके फण्डमें जो हजारों रुपयोंकी वृद्धिकर क्षेत्रकी नीवको पुष्ट कर दिया है। इन सपूर्ण सत्कृत्योंके लिये आप भूरिर धन्यवादके पात्र हैं।

**श्रेष्ठिवर्य !** आप जैसे उदाराशय श्रीमान् हैं वैसेही एक उच्च विद्वान और सप्तम प्रतिमा-धारी आदर्श त्यागीभी है। परमपूज्य महाराजके एक सुशिष्यके नाते, आप उनकी आज्ञाको सदैव शिरोधार्य करते हुए हमेशा धार्मिक कार्योंमें सलग्न रहते है। इसलिये आपके इन सब सद्गुणोंसे हर्षित होती हुई कमेटी यह अभिनन्दन पत्र आपके करकमलोंमें सादर समर्पित करती है और प्रार्थना करती है कि आप हमारी इस सद्भावपूर्ण लघुभेटको स्वीकार करके इस क्षेत्रपर सदैव प्रेम रखकर हमें अनुगृहीत करेंगे ऐसी दृढ आशा है।

म्हसरूळ ( नाशिक )
मिति मार्गशीर्ष शुद्ध ९ मी रविवार
वीर निर्वाण संवत् २४६४
विक्रम संवत् १९९४

आपकी धर्मानुरागिणी
**श्री दि. जैन सिद्धक्षेत्र कमिटी, गजपंथ.**

॥ श्रीशांतिसागराचार्यपरमेष्ठिने नमः ॥

ॐ

धर्मानुरागी, नैष्ठिक ब्रह्मचारी, तीर्थभक्त, श्री आचार्यसंघके परमसेवक, स्वनामधन्य, श्रेष्ठिवर्य, पूज्य ब्रह्मचारी **जीवराज गौतमचंदजी दोशी, सोलापुर निवासी** के करकमलोंमें।

**—: सकल दिगंबर जैन पंच कोपरगांवके द्वारा:—**

**सादर सविनय समर्पित**

# अभिनंदन पत्र

**पूज्य ब्रह्मचारी,** अलोट संपत्ति पाकर भोगोंकी उपेक्षा करके गृहस्थाश्रममें रहकरभी, सातमी प्रतिमा धारण करके आत्मकल्याणके लिए भोगादिक सामग्रीको तृणवत् तुच्छ माननेवालोंमें आप अग्रणी हैं। और हमारे धर्मानुमोदित आदर्शके मार्गदर्शक हैं।

**तीर्थभक्तजी,** इस प्रातमें श्री कुथलगिरीजी और श्रीगजपथजी दो परमपूज्य सिद्धक्षेत्र है। उनकी व्यवस्थाके लिए तनमन और धनको अर्पण करके आदर्श बनानेमें आपकी सेवाये, प्रोत्साहन, लगन अनुपम हैं। यह सब आपके प्रोत्साहनकाहि प्रयत्न है, जो जगद्वंद्य श्री १०८ आचार्य शातिसागरजीने गजपथजीमें चातुर्मास करके, इस प्रातके निवासियोंको मोक्षका मार्ग दिखाया है।

**श्रीसंघभक्तजी,** निर्ग्रंथ गुरुवर्य चारित्रचक्रवर्ती १०८ श्री आचार्य महाराजके गुणानुरागसे प्रेरित होकर जैन धर्मकी प्रभावनाकेलिये उनके विहार करानेमे धर्मोपदेश और प्रभावनाके निमित्त मिलानेमें आप बहुभाग व्यतीत करते है। और सद्गुरु समागमका लाभ सतत लेते है।

**श्रीमान्,** हमारे प्रांत तथा नगरनिवासियोंको आपके द्वारा धर्मसेवा और धर्मप्रभावनेके द्वारा जो समयपर प्रोत्साहन मिलता है तथा प्रतिष्ठामहोत्सवके लिये भी जो प्रोत्साहन तथा सहयोग प्राप्त हुवा है उसीका यह परिणाम है की हम आज त्रिकालवंद्य परमपूज्य संघके दर्शन कर रहे है तथा अनेक वर्षोंसे निर्मित श्री जिनेंद्र मंदिरजीकी प्रतिष्ठाका परमपुण्य संपादन कर रहे है। आपमे और भी अनेक गुण हैं और उनका हमें सदैव लाभ हुवा है। अतः आपके गुणोंपर लुब्ध होकर हम अपनी कृतज्ञता प्रकट करनेके लिये श्रीमानके करकमलोंमे यह शाब्दिक श्रद्धाञ्जलि अर्पण करते हैं। तथा श्रीमानके द्वारा चिरकाल इससेभी अधिक समाजकी सेवा होवें ऐसी श्री जिनेंद्र चरणोंमें प्रार्थना करते है।

**संवत् १९९४,**
ता. २१।३।१९३८
वीरसंवत २४६४

श्रीमानके आज्ञानुवर्ती
**सकल दिगंबर जैन पंच, कोपरगांव**

**श्रीवीराय नमः ।**

श्रीमान् धर्मनिष्ठ पूज्य श्रेष्ठिवर **ब्र. जीवराज गौतमचंद दोशी सोलापुरकी सेवामें**

**हीरक महोत्सवके शुभ प्रसङ्गमें सादर समर्पित–सम्मानपत्र**

**श्रेष्ठिन् !** दुनियामें अध्यवसाय, लगन, सत्यनिष्ठता, विवेक व परिश्रमसे सामान्य स्थितिका व्यक्तिभी किस प्रकार आदर्श व उच्चसमादरपूर्ण स्थानको प्राप्त कर सकता है, इस बातका निदर्शन आपने अपने जीवनसे उपस्थित किया है ।

**धर्मनिष्ठ !** वंशपरंपरागत कुलाचार, बाल्यकालसे प्राप्त सुदृढ संस्कार एवं सत्संगतिके प्रसादसे आपका जीवन इतना सुसंस्कृत और धार्मिक बना है कि जिसे देखकर बडे २ त्यागी भी आश्चर्यान्वित होते हैं । आपके नसनसमें धार्मिकता भरी हुई है । आपने जीवनमें संपत्तिके संग्रहकोही प्रधान ध्येय नहीं बनाया है, अपितु न्यायोपात्त धनका संग्रह कर पितृकुलकी प्रतिष्ठाकी वृद्धि किसप्रकार की जा सकती है इसका पूर्ण ध्यान रक्खा है ।

**तीर्थभक्त !** आपने अपने जीवनमें जो अनेक धर्मकार्य किये हैं उनमें तीर्थभक्तिभी उल्लेखनीय है । सिद्धक्षेत्र गजपन्थ और कुंथलगिरिके सर्वाङ्गीण समुन्नति व जीर्णोद्धारका सर्व श्रेय आपकोही है । आपकी संलग्नता या चिन्ता न होती तो आज हम इन क्षेत्रोंको इस समुन्नतदशामें नहीं देख सकते थे । आपके स्वनामधन्य पिताजीने पावागड क्षेत्रमें मंदिर बनवाकर प्रतिष्ठा की तो आपने गजपंथमें मंदिर निर्माणकर प्रतिष्ठा महोत्सव कराया है । स्थावर तीर्थोंकी भक्तिके साथ जंगम तीर्थस्वरूप श्रीचारित्रचक्रवर्ति आचार्य शान्तिसागरजी महाराज एवं अन्य साधुसंतोंकी आपने अनवरत सेवा करते हुए उनके पवित्र जीवनकी छाया अपने जीवनमें कृतिरूप उतारनेका जो साहस किया है वह महापुरुषोंकोही साध्य है । महात्मन्, शीलव्रतके आन्तरिक रहस्यको आपने साक्षात्कार कर लिया है ।

**समाजबंधु !** आपकी विद्वत्ता, गंभीरता एवं सबसे अधिक समाजहितैषिताका परिचय आपके द्वारा अनेक वर्षोंतक संपादित जैनबोधक पत्रसे समाजको अच्छी तरहसे हो चुका है । इसके अलावा आपके द्वारा लिखित, अनुवादित तत्त्वार्थसूत्र, जैनसिद्धान्त प्रवेशिका, हरिवंशपुराण आत्मानुशासन आदि ग्रन्थोंके स्वाध्यायके आनन्दको समाजके आबाल वृद्ध अनुभव कर रहे हैं ।

**दानवीर !** " आत्मसम्मानकी रक्षाके लिये धनकी आवश्यकता है । धनका संरक्षण उसके सदुपयोगसेही हो सकता है " इस मर्मको आपने अपनी कृतिसे विश्वके सामने उपस्थित कर दिया है । श्रीमन् ! आपने चतुर्विध दानकी प्रवृत्तिसे सखाराम नेमचंद जैन औषधालय, चतुर्विधदानशाला, ऐलक पन्नालाल जैन पाठशाला व स्थानीय दिगम्बर जैन गुरुकुलकी समुन्नतिमें जो सक्रिय सहयोग दिया है उसीके फलसे आज ये संस्थायें आदर्श व उन्नतरूपमें विद्यमान हैं । आपने नेत्रचिकित्सालयके उपक्रमसे जिसप्रकार नेत्रहीनोंको नेत्रदान की आयोजना की

है उसी प्रकार ज्ञानचक्षुसे रहित व्यक्तियोंको ज्ञानचक्षु प्रदान करनेका आदर्श किया है। यह कार्य दोशीवंशकी प्रतिष्ठाके अनुरुपही हुआ है।

**त्यागवीर !** इस विषयको सभी जानते है कि, निर्मोह वृत्तिसे बढकर कोई व्रत नहीं, सयम नहीं, शील नहीं। परन्तु उस विवेकको अपने जीवनमें कार्यरूप परिणत करना कोई सामान्य विपय नहीं। हमें इस वातका अनुभव करते हुए आनन्द होता है कि, धन, कनक, सपत्तिकी समृद्धि होते हुएभी आपने सर्वथा उससे मोहका परित्याग किया है। एव उस सपत्तिको तृणवत् समझकर जैन संस्कृति संरक्षणके लिये उदार हृदयसे समर्पण कर दिया है। इस तरह स्वहस्तोपार्जित लाखोंकी सपत्तिको स्वहस्तसे सद्विनियोग कर परमसन्तोष वृत्तिको व्यक्त किया है एव निःश्रेयसके साधनको निश्चित कर लिया है।

**महात्मन् !** आपके गुणरूपी समुद्रमे हम लोग कहातक अवगाहन कर सकते हैं? तथापि आपके हीरक महोत्सवके प्रसंगमें अपने कर्तव्यका अशतः पालन करनेके लिये उपस्थित है। हमारी भावना है कि आप दीर्घायुष्यकी प्राप्ति करें एव हमें ऐसे कई उत्सव मनानेके अवसर मिलें।

**सोलापुर,**
पौष शु १४ वीरसवत् २४७१
**वि. संवत् २००१**

गुणानुरक्त
**दि. जैन समाज, सोलापुर**

# सम्मान पत्र

श्री जिनधर्मपरायण **ब्र. जीवराज गौतमचंद दोशी** याच्या **धर्मपत्नी** जिनधर्मवत्सला **सौ. रतनबाई** यास त्यांच्या अनेक सद्गुणावर लुब्ध होऊन हें **सम्मान पत्र** आदराने अर्पण करीत आहोंत.

वसंततिलका वृत्त

अर्हन्तशास्त्र गुरु हींच अपूर्व रत्नें । तू ठेविशी स्वहृदयात सखे प्रयत्नें ।
तेणेंचि नाम तव सार्थक रत्नबाई । आहे समस्त सुजना नित सौख्यदायी । १

आहे तुझा मुनिपदावरि पूर्ण भाव । तूं मानितेस भवसागरिं त्यास नाव ।
श्रीशांतिसागर मुनीन्द्रपदद्वयास । तूं हेतु मानिसि सखे सुखसाधनास । २

जी स्त्री असे पतिमना अनुकूलवृत्ति । तेथेंच धर्मसुख कीर्ति रमा प्रवृत्ति ।
हे सर्व सद्गुण तुझ्या असती मनात । झालीस धन्य सखये महिलागणात । ३

आचार्यचारुचरणा विनयें नमून । तू घेतलीस दुसरी प्रतिमा म्हणून ।
चंद्रासमान यश निर्मल वाढलें गे । तूं धर्म आचरि पतीसह सानुरागें । ४

जेथें महापुरुष वास करीत होते । स्थानास त्या म्हणति तीर्थ सुतत्ववेत्ते ।
हें तीर्थवंदन तुवा बहु आदरानें । केलेस पुण्य तुजला मिळलें तयानें । ५

जे नेत्ररोग परिपीडित लोक त्याचा । तो रोग दूर करण्यास मनात साचा
उद्देश तूं धरुनि आर्द्र अशा मनानें । नेत्रौषधी सदन बांधविलें धनानें । ६

या पूज्य पर्वततटीं जिनमंदिरास । बांधून गे पति तुझा सखये बुधास ।
झाला जसा परमआदरणीय तैशी । झालीस तूंहि महिलागण सद्धितैषी । ७

लाभो पतीसह सखे ! तुजला प्रभूत । आयुष्य मानधन सौख्य यश प्रशस्त ।
ठेवो तुम्हा उभयतांस सुखी सदैव । तो श्रीजिनेश परिवारजना सदैव । ८

श्रीमज्जिनेन्द्र गुरुआगम पूजनांत । राहे तुझें प्रतिदिनीं अनुरक्त चित्त ।
पाहून जैन महिलागण अर्पितो ग । सम्मान पत्र तुजला स्वकरात तें घे । ९

गजपंथ क्षेत्र,
**विक्रम संवत् १९९४**
महावीर संवत् २४६४
मार्गशीर्ष शुद्ध ९

तुझा
**गुणानुरक्त जैन महिला समाज**

जीवराज गौतमचंद दोशी राहणार सोलापुर उत्तरेश्वर गोत्र,
गुजराथेंतील ईडर राज्यांतील वांकानेर

## — जन्मकुंडली —

संवत् १९३६ शके १८०१ फाल्गुन शुद्ध ११ सोमवार पुष्यनक्षत्र ८।२१ उपरांत आश्लेषा नक्षत्र तिसरें चरण द्वादशीच्या पहाटे चार वाजतां जन्म झाला. धनलग्न

स्व. श्री. सौ. रतनबाई भ्र. जीवराज गौतमचंद दोशी

## — जन्मकुंडली —

संवत् १९३७ पौष शुद्ध १२ बुधवार दिवसा ८ वाजून ५ मिनिटांनी देवगण, वृषभरास

स्व. श्री. सौ. रतनबाई भ्र. जीवराज दोशी

जन्म-सं १९३७, पौष शु १२ * मृत्यु-सं १९९२, मार्गशीर्ष कृष्ण १२

# पू. ब्र. जीवराज गुणगायन

( ब्र. जीवराज गौतमचंद यानी अनुवादित केलेल्या ' रत्नकरण्ड श्रावकाचार ' या ग्रंथाच्या प्रकाशन समारंभाच्या वेळीं म्हटली गेलेली कविता )

दोशीवंश नभास सूर्यसम जो जो मान्य विद्वज्जना । नाहीं वीर जिनेंद्र-तत्त्वनिचयीं शङ्का च ज्याच्या मना ॥
श्रेष्ठिन्, गौतमपुत्र, धन्य जगिं तूं श्रीजिवराजाह्वया । वर्षें शभर सौख्य लाभुनि तुला जावोत दुःखें लया ॥ १

पापें दुःखद आत्मनाश करितीं सद्धर्म देतो सुखें । ऐसें जाणुनि अर्हदादिचरणीं तू बा प्रसन्नें मुखें ॥
पापा त्यागुनि सुव्रतें सजविला आत्मा स्वताचा बुधा । सत्यादिव्रतपञ्चकें तुज मिळो स्वानन्दरूपा सुधा ॥ २

वृद्धस्त्री जननीसमान गणिसी बालेस कन्येसम । जी आहे तरुणी तिला स्वभगिनी तूं मानिसी निर्मम ॥
तू ब्रह्मव्रत पाळिशी मन तुझें स्वच्छोदकासारखें । वर्णायास समर्थ सद्गुण तुझें आम्ही न एका मुखें ॥ ३

नेत्राची उपमा विचार करुनि ज्ञानास देती सुधी । ज्यानें नेत्र दिले दिला गुणिवरें त्यानें जनाना निधि ॥
ऐसें जाणुनि नेत्र रोगहर तूं बा निर्मिलें आलय । तेणें होशिल सर्वदर्शि तुजला लाभेल सिद्धालय ॥ ४

जीं दुःखें करि दूर दुर्गति हरी सन्मार्ग दात्री जना । वाणी वीर-मुखोद्भवा अघहरी जी शुद्ध ठेवी मना ॥
जी विद्वज्जननी तिचा गुणिवरा उद्धार सद्भक्तिन । तू सर्वस्वसमर्पणें करिशि न त्वत्तुल्य कोणीं गुणें ॥ ५

हा माझा पर हा स्वभाव असला स्वार्थीजनीं आढळे । निस्स्वार्थी सकलोपकार करितो तेथून तो नाढळे ॥
हे साधो, स्वधनास तू जनहितासाठीं असें अर्पिलें । लाभो तें सुख दीर्घकाल तुजला जें सज्जना लाभलें ॥ ६

हीराचन्द्र सुनाम धन्य सुगुणी ज्या सत्कुलीं जन्मले । वाणीभूषण रावजी सुजन हे ज्या सत्कुला लाभले ॥
ऐशा थोर कुलात गौतमसुता त्वज्जन्म बा जाहला । सत्कृत्यें तव ' दानवीर ' सुपद संबोधु आम्ही तुला ॥ ७

मैत्री प्राणिगणीं तसा गुणिगणीं तू ठेविशी आदर । रोगें पीडित त्यावरी फिरविशी साधो, कृपेचा कर ॥
जे लोकीं विपरीत वृत्ति असती त्याच्यात मध्यस्थता । राहे या परि धीर वृत्ति तव ही आम्हा दिसे तत्त्वता ॥ ८

'श्रीसिद्धान्त-प्रवेशिका' विरचिली गोपालदासें बुधें । तैसा तो शुभ 'सार्वधर्म' हि तयें हे सद्गुणाच्या निधे ॥
याचा तूं अनुवाद सुन्दर असा केला तदीयाश्रयें । छात्राना बहुबोध नित्य घडतो नैपुण्य त्यानेंच्चि ये ॥ ९

केलें 'श्रीहरिवंश ' पुण्यचरितीं प्राज्ञें तुवा वर्णन । तें साहित्यिक-मान्य गौतमसुता संशीतिचा लेश न ॥
जें सम्पादन 'जैनबोधकिं' तुवा केलें असें सुन्दर । तेणें जागृति जाहली जिनजनीं जी वाढवी आदर ॥ १०

दोषाची कणिकाहि जींत न अशी विद्या नि दृष्टि क्रिया । रत्नें तीन समन्तभद्र कथिती जे जाणती सन्नया ॥
त्यांचा हा रचिला 'करण्डक' तयें तो मातृभाषीं तुवा । प्रेमानें दिधला सुपाठककरीं आनन्द देई नवा ॥ ११

या ग्रन्थें सुचरित्रता तुज मिळे लाभे नृरत्नत्व ही । प्रेमानें अनुवादिला म्हणुनि तो लाभोचि अन्याम ही ॥
ऐसा हा अनुवाद भूवरिं तुझा उत्कर्ष रात्रदिनीं । पावो ही 'जिनदास' आस करितो वीरास मी वन्दुनि ॥ १२

राहो देह तुझा समर्थ सुजनीं वात्सल्य साधावया । दीर्घारोग्य मिळो तुला जिन-वचः-पीयूष चाखावया ॥
दीर्घायुष्य तुला मिळो शुचि असें चारित्र पाळावया । देवो वीर सुखें विभूपिन करी जो मुक्ति-पद्मालया ॥ १३

२२।८।१९५५ सोलापुर.

—जि. पा. फडकुले

# विषयानुक्रमणिका

## महाधिकार ३ १–२४३

## महाधिकार ४ १–२९६१

# १ परिशिष्ट

चतुर्थ महाधिकारकी गाथा २४१५ और २४२६ के बीच दश गाथाओंके छूट जाने की सूचना प्रतियोंमें पाई जाती है। प्रसगको देखनेसे भी यहा जघन्य पातालोंकी स्थिति व विस्तारादि तथा ज्येष्ठ पातालोंके अन्तरसंबन्धी कुछ विषय छूटा हुआ स्पष्ट प्रतीत होता है। यह विषय त्रिलोकसार व जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिके आधारसे इसप्रकार जान पडता है—

ज्येष्ठ और मध्यम पातालोंके बीचमें अन्तरदिशाओंमे पृथक् पृथक् एकसौ पच्चीस जघन्य पाताल है। इनका विस्तारादिक मध्यम पातालोंकी अपेक्षा दशवें भागमात्र है।

मूलविस्तार १०० । मुखविस्तार १०० । उदय १००० । मध्यविस्तार १००० । भित्तिबाहल्य ५ यो. ।

ये पाताल लवणसमुद्रके जलमें पृथक् पृथक् दोनो तटोंसे निन्यानबै हजार नौसौ पचास योजन प्रवेश करनेपर हैं।

लवणसमुद्रकी मध्यम परिधिमेंसे ज्येष्ठ पातालोंके मुखविस्तारको कम करके शेषमे चारका भाग देनेपर ज्येष्ठ पातालोंके अन्तरालका प्रमाण आता है। यह अन्तरालप्रमाण दो लाख सत्ताईस हजार एकसौ सत्तर योजन और तीन कोस अधिक है।

ल. स. की मध्यम परिधि ९४८६८३ यो. है; $\frac{९४८६८\frac{३}{४} - ४००००}{} = २२७१७०\frac{३}{४}$ यो. ज्येष्ठ पातालोंका अन्तर।

---

# २ सम्भव पाठ

अनेक स्थानोंपर प्रतियोंके पाठ शुद्ध प्रतीत न होनेके कारण मूलमें कल्पित पाठ रखे गये हैं और प्रतियोंके पाठ नीचे टिप्पणमें दे दिये गये हैं। फिर भी मुद्रित पाठमें जहापर अब भी अर्थ या प्रचलित व्याकरणकी दृष्टिसे सदेह उत्पन्न होता है ऐसे कुछ स्थलोंपर यहा पाठान्तर सुझाये जाते हैं——

| पृष्ठ | पंक्ति | संदिग्ध पाठ | सम्भव पाठ |
|---|---|---|---|
| २ | ४ | इमं | इमे |
| ५ | ८ | मडलयाण | मडलियाण |
| ,, | ९ | सेणाण | सेणीण |
| १० | ५ | णिरक्खदे | णिरिक्खदे |
| ११ | ७ | णिण्णयर | णिण्णयरा, या णिण्णयट्ठ |
| १२ | ७ | आदेसमुत्तमुत्तो | आदेसमत्तमुत्तो |
| १३ | ८ | उस्सेहगुलमाण चउ...णयराणि | उस्संहस्स पमाण चउ...णयराण |

| पृष्ठ | पंक्ति | संदिग्ध पाठ | सम्भव पाठ |
|---|---|---|---|
| १३ | ११ | आदंगुल णेया | आदंगुलेणेव |
| १५ | ८ | पेलिदम्हि | फेलिदम्हि |
| २१ | ४ | सेढीमेत्ताअवसाणउच्छेड़ो | सेढी सेढीमेत्तो य उच्छेहो |
| ,, | ६ | सण्णिए | सण्णिहे |
| ,, | ७ | सयलजुगो | सयलजगो |
| २९ | ४ | चउदुगहिदे | चउदुगहिदा |
| ३२ | १ | एत्ता | एत्तो |
| ५६ | ४ | इदयपडिणामय | इदयपरिमाणय |
| ५८ | ३ | चिंतेदि | चिट्ठेदि |
| ९८ | १० | उप्पण्णमाण | उप्पज्जमाण |
| ९९ | ७ | तिरियच्चिय | तिरियम्मि य |
| ,, | ८ | तेई | केई |
| १०० | ३ | उदयम्मि बंधेदि | बधदि उदयम्मि |
| १०२ | ८ | जादूणं ता मुहुत्तागमेत्ते | जादूणतोमुहुत्तागंमेचे |
| १०३ | ४ | अण्णोण्ण | अण्णण्णं |
| १३५ | १ | मणवचकायाणि आउआणपाणाइं | मणवचकायाउआणपाणाइं |
| १४० | २ | पेम्ममूलमणा | पेम्ममूढमणा |
| १६८ | ७ | रयणामर | रयणामय, अथवा रयणमई |

---

# ३ विचारणीय स्थल

ग्रन्थमें अनेक स्थल अब भी ऐसे है जो अर्थ, व्याकरण या छदकी दृष्टिसे शुद्ध प्रतीत नहीं होते। फिर भी उनके स्थानपर अन्य पाठ नहीं सुझाये जासके। ऐसे कुछ स्थल पाठकोंके विचारार्थ यहा निर्दिष्ट किये जाते है।

| पृष्ठ | पक्ति | विचारणीय स्थल |
|---|---|---|
| १४ | ८ | णविदूण |
| १७ | ९ | गाथा १४० |
| १८ | १ आदि | ,, १४१-१४७. |
| १०१ | ४ | बाहिं वहुलस्सिजुदा अद्धो वट्टा यधोमुहा कंठा। |
| ,, | ९ | मज्जवमइवो |
| १०४ | ४ | कत्तारिसिलिलायारा |

| पृष्ठ | पंक्ति | विचारणीय स्थल |
|---|---|---|
| १०६ | २ | अइतित्ताकडुवकत्थरिसत्तीदो |
| ११४ | २ | संखातीदा सेय छत्तीससुरा य होदि मखेज्जा |
| १३४ | ९ | अवरे दो गुणठाण च तम्मि |
| १३७ | ६ | गा. २०९ |
| १४५ | ४ | चेत्तारया |
| १४८ | १२-१४ | गा. ५६, ५७. |
| १४९ | ११-१३ | ,, ६३, ६४. |
| १७८ | ८ | ,, ३०८ |

---

# ४ शुद्धिपत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ७७ | २ | २८/३ । | × |
| ,, | १५, २९ | ७, ४९/६ और २८/३ | ७ और ४९/६ |

जदिवसहाइरिय-विरइदा

# तिलोयपण्णत्ती

## [ पढमो महाधियारो ]

[1]अट्ठविहकम्मवियला णिट्ठियकज्जा पणट्ठसंसारा। दिट्ठसयलत्थसारा सिद्धा सिद्धिं मम दिसतु ॥ १
घणघाइकम्ममहणा तिहुवणवरभव्वकमलमत्तंडा। अरिहा [2]अणंतणाणे अणुवमसोक्खा जयंतु जए॥ २
पंचमहव्वयतुगा तक्कालियसपरसमयसुदधारा । णाणागुणगणभरिया आइरिया मम पसीदतु[3] ॥ ३
अण्णाणघोरतिमिरे[4] दुरततीरम्हि हिंडमाणाणं । भवियाणुज्जोययरा[5] उवज्झया वरमदिं देंतु[6] ॥ ४
थिरधरियसीलमाला[7] ववगयराया जसोहपडहत्था । बहुविणयभूसियगा सुहाइं साहू पयच्छतु ॥ ५
एव वरपंचगुरू तियरणसुद्धेण णमंसिऊणाहं । भव्वजणाण पदीवं वोच्छामि तिलोयपण्णत्ति ॥ ६

---

जो आठ प्रकार के कर्मोंसे विकल अर्थात् रहित है, करने योग्य कार्योंको कर चुके है अर्थात् कृतकृत्य हैं, जिनका जन्म–मरणरूप ससार नष्ट हो चुका है, और जिन्होंने सम्पूर्ण पदार्थोंके सारको देख लिया है, अर्थात् जो सर्वज्ञ हैं ऐसे सिद्ध परमेष्ठी मेरे लिये सिद्धि प्रदान करे ॥ १ ॥

जो प्रबल घातिया कर्मोंका मथन करनेवाले है, तीन लोकके उत्कृष्ट भव्य जीवनरूपी कमलों के विकसित करनेमें मार्तण्ड अर्थात् सूर्य के समान हैं, अनतज्ञानी है, और अनुपम सुखका अनुभव करनेवाले है, ऐसे अरिहन्त भगवान् जगमें जयवन्त होवे ॥ २ ॥

जो श्रेष्ठ पाच महाव्रतों से उन्नत है, तत्कालीन स्वसमय और परसमयस्वरूप श्रुतके धारण करनेवाले है, और नाना गुणोंके समूहसे भरपूर है, ऐसे आचार्य महाराज मुझपर प्रसन्न होवें ॥ ३ ॥

दुर्गम है तीर जिसका ऐसे अज्ञानरूपी घोर अन्धकारमें भटकते हुए भव्य जीवोंको ज्ञानरूपी प्रकाश प्रदान करनेवाले उपाध्याय परमेष्ठी मुझे उत्कृष्ट बुद्धि प्रदान करें ॥ ४ ॥

शीलव्रतोकी मालाको दृढतापूर्वक धारण करनेवाले, रागसे रहित, अपने यश के समूहसे परिपूर्ण और विविध प्रकारके विनयसे विभूषित शरीरवाले साधु परमेष्ठी मुझे सुख प्रदान करें ॥ ५ ॥

इस प्रकार मैं तीन करण अर्थात् मन, वचन और कायकी शुद्धिपूर्वक पाचों परमेष्ठियोंको नमस्कार करके भव्य जनोंके लिये दीपकके समान लोकके स्वरूपको दिखलानेवाले इस 'त्रिलोकप्रज्ञप्ति' ग्रन्थको कहता हू ॥ ६ ॥

---

१ ब ओं नमः सिद्धेभ्यः, द ओ नमः सिद्धेभ्यः २ [ अनतणाणा ]. ३ द पसीयंतु ४ द °तिमिरं ब °तिमिर– ५ द °णुज्जोवयरा. ६ द दिंतु. ७ ब सिलामाला.

मंगलकारणहेदू सत्थस्स पमाणणामकत्तारा । पढमं चिय कहिदव्वा एसा आइरियपरिभासा ॥ ७
पुण्णं पूदपवित्ता पसत्थसिवभद्दखेमकल्लाणा । सुहसोक्खादी सव्वे णिद्दिट्ठा मंगलस्स पज्जाया ॥ ८
गालयदि विणासयदे घादेदि दहेदि हंति सोधयदे । विद्धंसेदि मलाइं जम्हा तम्हा य मंगलं भणिदं ॥ ९
दोण्णि वियप्पा होंति हु मलस्स इमं दव्वभावभेएहिं । दव्वमलं दुविहप्पं बाहिरमब्भंतरं चेय ॥ १०
[1]सेदमलरेणुकद्दमपहुदी बाहिरमलं समुद्दिट्ठं । पुणु[2] दिढजीवपदेसे णिबंधरूवाइ पयडिठिदिआई[3] ॥ ११
[4]अणुभागपदेसाइं चउहिं पत्तेक्कभेज्जमाणं तु । णाणावरणप्पहुदीअट्ठविहं कम्ममखिलपावरयं ॥ १२
अब्भंतरदव्वमलं जीवपदेसे [5]णिबद्धमिदि हेदो । भावमलं णादव्वं अणाणदंसणादिपरिणामो ॥ १३
अहवा बहुभेयगयं णाणावरणादिदव्वभावमलभेदा । ताइं गालेइ पुढं जदो तदो मंगलं भणिदं ॥ १४
अहवा मंगं सोक्खं लादि हु गेण्हेदि मंगलं तम्हा । एदेण कज्जसिद्धिं मंगइ गच्छेदि[6] गंथकत्तारो ॥ १५
पुव्वं आइरिएहिं मंगलपुव्वं च वाचिदं भणिदं[7] । तं लादि हु आदत्ते जदो तदो मंगलं पवरं ॥ १६

शास्त्रके मङ्गल, कारण, हेतु, प्रमाण, नाम और कर्ता, इन छह अधिकारोंका वर्णन शास्त्र-व्याख्यानसे पूर्व ही करना चाहिये; यह आचार्योंकी परिभाषा या पद्धति है ॥ ७ ॥

पुण्य, पूत, पवित्र, प्रशस्त, शिव, भद्र, क्षेम, कल्याण, शुभ और सौख्य, इत्यादिक सब मङ्गलके ही पर्याय अर्थात् समानार्थक शब्द कहे गये हैं ॥ ८ ॥

क्योंकि यह मलोंको गलाता है, विनष्ट करता है, घातता है, दहन करता है, हनता है, शुद्ध करता है और विध्वंस करता है, इसीलिये इसे 'मङ्गल' कहा गया है ॥ ९ ॥

द्रव्य और भावके भेदसे इस मलके दो भेद हैं । इनमेंसे द्रव्यमल भी दो प्रकारका है, एक बाह्य द्रव्यमल, और दूसरा आभ्यन्तर द्रव्यमल ॥ १० ॥

स्वेद, मल, रेणु ( धूलि ), कर्दम ( कीचड ), इत्यादिक बाह्य द्रव्यमल कहा गया है । और दृढरूपसे जीवके प्रदेशोंमें एक क्षेत्रावगाहरूप बंधको प्राप्त, तथा प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश, इन चार बन्धके भेदोंसे हर एक भेदको प्राप्त होनेवाला ऐसा ज्ञानावरणादि आठ प्रकारका सम्पूर्ण कर्मरूपी पापरज चूंकी जीवके प्रदेशोंमें सम्बद्ध है, इस हेतुसे वह ( ज्ञानावरणादि कर्मरज ) आभ्यन्तर द्रव्यमल है । अज्ञान, अदर्शन इत्यादिक जीवके परिणामोंको भावमल समझना चाहिये ॥ ११-१३ ॥

अथवा, ज्ञानावरणादिक द्रव्यमलके और ज्ञानावरणादिक भावमलके भेदसे मलके अनेक भेद हैं, उन्हें चूंकि यह पृथक् गलाता है, अर्थात् नष्ट करता है, इसीलिये यह 'मंगल' कहा गया है ॥ १४ ॥

अथवा, चूंकि यह मंगको अर्थात् सुखको लाता है, इसीलिये भी इसे 'मंगल' समझना चाहिये । इसीके द्वारा ग्रंथकर्ता अपने कार्यकी सिद्धिपर पहुंच जाता है ॥ १५ ॥

पूर्वमें आचार्योंद्वारा मङ्गलपूर्वक ही शास्त्रका पठन–पाठन हुआ है । उसीको निश्चयसे लाता है, अर्थात् ग्रहण कराता है, इसीलिये यह मंगल श्रेष्ठ है ॥ १६ ॥

१ द सीदजलरेणु° २ द पुण. ३ ब ठिदिआइ ४ द अणुभावपदेसाई ५ ब णिबंधमिदि. ६ द गच्छेदिसिगथ°, ब मगलगच्छेदि. ७ द वाचिय भणिय. संभवपाठ-प ४ इमे

पावं मलं ति भण्णइ उवचारसरूवएण जीवाणं । तं गालेदि विणासं णेदि त्ति भणंति मंगलं केई ॥ १७
णामणिट्ठावणा दो दव्वखेत्ताणि कालभावा य । इय छब्भेयं भणियं मंगलमाणंदसंजणणं ॥ १८
अरहाणं सिद्धाणं आइरियउवज्झयाइसाहूणं[1] । णामाइं णाममंगलमुद्दिट्ठं वीयराएहिं ॥ १९
ठावणमंगलमेदं अकट्टिमाकट्टिमाणि जिणबिंबा । सूरिउवज्झयसाहूदेहाणि हु दव्वमंगलयं ॥ २०
गुणपरिणदासणं परिणिक्कमणं केवलस्स णाणस्स । उप्पत्ती इयपहुदी बहुभेयं खेत्तमंगलयं ॥ २१
एदस्स उदाहरणं पावाणगरुज्जयंतचंपादी । आउट्ठहत्थपहुदी पणुवीसब्भहियपणसयधणूणि ॥ २२
देहअवट्ठिदकेवलणाणावट्ठद्धगयणदेसो वा । [2]सेढिघणमेत्तअप्पप्पदेसगदलोयपूरणापुण्णा[3] ॥ २३
विस्साण[4] लोयाण होदि पदेसा वि मंगलं खेत्तं । जस्सिं काले केवलणाणादिमंगलं परिणमति ॥ २४
परिणिक्कमणं केवलणाणुब्भवणिव्वुदिप्पवेसादी । पावमलगालणादो पण्णत्तं कालमंगलं एदं ॥ २५

जीवोंके पापको उपचारसे मल कहा जाता है । उसे यह मंगल गलाता है, विनाशको प्राप्त करता है, इस कारण भी कोई आचार्य इसे मंगल कहते हैं ॥ १७ ॥

आनन्दको उत्पन्न करनेवाला यह मंगल नाम और स्थापना ये दो, तथा द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव ( ये चार ), इस प्रकार छह भेदरूप कहा गया है ॥ १८ ॥

वीतराग भगवान्‌ने अरिहंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु, इनके नामोंको नाममंगल कहा है ॥ १९ ॥

जिन भगवानके जो अकृत्रिम और कृत्रिम प्रतिबिम्ब हैं, वे सब स्थापनामंगल हैं । तथा आचार्य, उपाध्याय और साधुके शरीर द्रव्यमंगल है ॥ २० ॥

गुणपरिणत आसनक्षेत्र, अर्थात् जहांपर योगासन, वीरासन आदि विविध आसनोंसे तदनुकूल ध्यानाभ्यास आदि अनेक गुण प्राप्त किये गये हों ऐसा क्षेत्र, परिनिष्क्रमण अर्थात् दीक्षाका क्षेत्र, केवलज्ञानोत्पत्ति-क्षेत्र, इत्यादिरूपसे क्षेत्रमंगल बहुत प्रकारका है ॥ २१ ॥

इस क्षेत्रमंगलके उदाहरण पावानगर, ऊर्जयन्त [ गिरनार पर्वत ] और चम्पापुर आदि हैं । अथवा, साढे तीन हाथसे लेकर पांचसौ पच्चीस धनुषप्रमाण शरीरमें स्थित और केवलज्ञानसे व्याप्त आकाश-प्रदेशोंको क्षेत्रमंगल समझना चाहिये । अथवा, जगच्छ्रेणीके घनमात्र अर्थात् लोकप्रमाण आत्माके प्रदेशोंसे लोकपूरणसमुद्घात द्वारा पूरित सभी [ ऊर्ध्व, अधो व तिर्यक् ] लोकोंके प्रदेश भी क्षेत्रमंगल है ।

जिस कालमें जीव केवलज्ञानादिरूप मंगलमय पर्यायको प्राप्त करता है उसको, तथा परिनिष्क्रमण अर्थात् दीक्षाकाल, केवलज्ञानके उद्भवका काल, और निर्वृति अर्थात् मोक्षके प्रवेशका काल, यह सब पापरूपी मलके गलानेका कारण होनेसे कालमंगल कहा गया है ॥ २२-२५ ॥

१ ब उवज्झायाइ°. २ द सेढिघणमित्तअप्पपदेसजद ३ ब °पूरण पुण्ण. ४ द ब विस्साण.

सट्ठिजोयणसहस्सबाहल्ला एसा अप्पणो बाहल्लस्स[1] सत्तभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{६००००}{७}$ ।

एदं सव्वमेगट्ठ मेलाविदे[2] येत्तियं होदि— = $\frac{१०९२००००}{४९}$ ।

॥ एवं वादावरुद्धखेत्तघणफलं समत्तं ॥

संपहि अट्ठण्हं पुढवीणं पत्तेक्कं विंदफलं थोरूवएण वत्तइस्सामो—

तत्थ पढमपुढवीए एगरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुदीहा वीससहस्सूणदोजोयणलक्खबाहल्ला एसा ५ अप्पणो बाहल्लस्स सत्तमभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{१८००००}{७}$ । विदियपुढवीए सत्तमभागूणदोरज्जु- विक्खंभा सत्तरज्जुआयदा बत्तीसजोयणसहस्सबाहल्ला सोलससहस्साहियचदुण्हं[3] लक्खाणमेगूणवंचासभाग- बाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{४१६०००}{४९}$ । तदियपुढवीए बेसत्तमभागहीणतिण्णिरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जु- आयदा अट्ठावीसजोयणसहस्सबाहल्ला बत्तीससहस्साहियपंचलक्खजोयणाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = $\frac{५३२०००}{४९}$ । चउत्थपुढवीए तिण्णिसत्तमभागूणचत्तारिरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा चउवीस- १०

---

बाहल्यवाला है । इसका घनफल अपने बाहल्यके सातवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$१ \times ७ \times \frac{६००० \times ७०}{७} = \frac{६०००० \times ४९}{७}$$

इस सबको इकट्ठा मिलानेपर निम्नप्रकार कुल घनफल होता है—

$$\frac{४२००००}{४९} + \frac{६८००००}{४९} + \frac{११२००००}{४९} + \frac{१५०००००}{४९} + \frac{१६८००००}{४९}$$
$$+ \frac{२२२००००}{४९} + \frac{२५८००००}{४९} + \frac{४२००००}{४९} = \frac{१०९२०००० \times ४९}{४९}$$

इसप्रकार वातावरुद्ध क्षेत्रके घनफलका वर्णन समाप्त हुआ ।

अब आठ पृथिवियोंमेंसे प्रत्येक पृथिवीके घनफलको संक्षेपमें कहते हैं— इनमेंसे प्रथम पृथिवी एक राजु विस्तृत, सात राजु लंबी, और बीस हजार कम दो लाख, अर्थात् एक लाख अस्सी हजार योजन मोटी है । इसका घनफल अपने बाहल्य ( १८०००० यो. ) के सातवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$१ \times ७ \times १८०००० = \frac{७ \times १८०००० \times ७}{७} = \frac{१८०००० \times ४९}{७}$$

दूसरी पृथिवी सातवें भाग कम दो राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत और बत्तीस हजार योजन मोटी है । इसका घनफल चार लाख सोलह हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्य- प्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{१२}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{३२०००}{१} = \frac{७ \times ४१६००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{४१६००० \times ४९}{४९}$$

तीसरी पृथिवी दो बटे सात भाग ( $\frac{२}{७}$ ) कम तीन राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत और अट्ठाईस हजार योजन मोटी है । इसका घनफल पांच लाख बत्तीस हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है ।

$$\frac{१९}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{२८०००}{१} = \frac{७ \times ५३२००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{५३२००० \times ४९}{४९}$$

चतुर्थ पृथिवी तीन बटे सात भाग ( $\frac{३}{७}$ ) कम चार राजु विस्तारवाली, सात राजु

---

१ द ब बाहल्ल से. २ द ब सव्वमेग मेलाविदे. ३ द ब चदुण्हं. ४ द कणा [illegible].

जोयणसहस्सबाहल्ला छजोयणलक्खाणं एगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = ६०००००/४९ । पंचमपुढवीए चत्तारिसत्तभागूणपंचरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा वीसजोयणसहस्सबाहल्ला वीससहस्साहिय छण्णं लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = ६२००००/४९ । छट्ठमपुढवीए पंचसत्तभागूणछरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा सोलसजोयणसहस्सबाहल्ला बाणउदिसहस्साहियपंचण्हं लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = ५९२०००/४९ । सत्तमपुढवीए छसत्तमभागूणसत्तरज्जुविक्खंभा सत्तरज्जुआयदा अट्ठजोयणसहस्सबाहल्ला चउदालसहस्साहियतिण्णं लक्खाणमेगूणवंचासभागबाहल्लं जगपदरं होदि । = ३४४०००/४९ । अट्ठमपुढवीए सत्तरज्जुआयदा एक्करज्जुरुंदा अट्ठजोयणबाहल्ला सत्तमभागाहियेयज्जोयणबाहल्लं जगपदरं होदि । = ८/७ ।

---

और चौबीस हजार योजन मोटी है। इसका घनफल छह लाख योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{२५}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{२४०००}{१} = \frac{७ \times ६००००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{६००००० \times ४९}{४९}$$

पांचवीं पृथिवी चार बटे सात भाग ( ४/७ ) कम पांच राजु विस्तारयुक्त, सात राजु लबी और बीस हजार योजन मोटी है। इसका घनफल छह लाख बीस हजार योजनके उनंचासवे भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{३१}{७} \times \frac{१}{७} \times \frac{२००००}{१} = \frac{७ \times ६२०००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{६२०००० \times ४९}{४९}$$

छठी पृथिवी पाच बटे सात भाग ( ५/७ ) कम छह राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत, और सोलह हजार योजन बाहल्यवाली है। इसका घनफल पाच लाख बानवै हजार योजनके उनंचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{३७}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{१६०००}{१} = \frac{७ \times ५९२००० \times ७}{७ \times ७} = \frac{५९२००० \times ४९}{४९}$$

सातवीं पृथिवी छह बटे सात भाग ( ६/७ ) कम सात राजु विस्तारवाली, सात राजु आयत, और आठ हजार योजन बाहल्यवाली है। इसका घनफल तीन लाख चवालीस हजार योजनके उनचासवें भाग बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$\frac{४३}{७} \times \frac{७}{१} \times \frac{८०००}{१} = \frac{७ \times ३४४००० \times ४९}{७ \times ७} = \frac{३४४००० \times ४९}{४९}$$

आठवीं पृथिवी सात राजु आयत, एक राजु विस्तारवाली और आठ योजन मोटी है। इसका घनफल सातवें भागसहित एक योजन बाहल्यप्रमाण जगप्रतर होता है।

$$७ \times १ \times ८ = \frac{७ \times ८ \times ७}{७} = \frac{८}{७} \times ४९$$

---

१ द ससत्तभागूण°. २ द एगरज्जु°. ३ द अठसहस्सजोयण°. ४ द भागाहिययेयज्जो°.

एदाणि सव्वमेलिदे एत्तियं होदि—= $\frac{४३६४०५६}{४९}$ ।

एदेहिं दोहिं खेत्ताणं विंदफलं संमेलिय सयललोयम्मि अवणीदे अवसेसं सुद्धायासपमाणं होदि। तस्स ठवणा—

केवलणाणतिणेत्तं चोत्तीसादिसयभूदिसंपण्णं । णाभेयजिणं तिहुवणणमंसणिज्जं णमंसामि ॥ २८३

एवमाइरियपरंपरागयतिलोयपण्णत्तीए सामण्णजगसरूवणिरूवणपण्णत्ती णाम

पढमो महाधियारो सम्मत्तो ॥ १ ॥

---

इस सबको मिलानेपर निम्नप्रकार-प्रमाण होता है—

$$\frac{१२६००००}{४९} + \frac{४१६०००}{४९} + \frac{५३२०००}{४९} + \frac{६०००००}{४९} + \frac{६२००००}{४९} + \frac{५५२०००}{४९}$$

$$+ \frac{३४४०००}{४९} + \frac{८}{७} = \frac{४३६४०५६ \times ४९}{४९}$$

उपर्युक्त इन दोनों क्षेत्रोंके ( वातावरुद्धक्षेत्र और आठ भूमियोंके ) घनफलको मिलाकर उसे सम्पूर्ण लोकमेंसे घटा देनेपर अवशिष्ट शुद्ध आकाशका प्रमाण होता है। उसकी स्थापना यह है— ( देखो मूल पाठ ? )

केवलज्ञानरूपी तीसरे नेत्रके धारक, चौंतीस अतिशयरूपी विभूतिसे सम्पन्न, और तीनों लोकोंकेद्वारा नमस्करणीय, ऐसे नाभेय जिन अर्थात् ऋषभ जिनेन्द्रको मैं नमस्कार करता हूं ॥ २८३ ॥

इसप्रकार आचार्यपरंपरागत त्रिलोक-प्रज्ञप्तिमें सामान्यजगत्स्वरूपनिरूपणप्रज्ञप्तिनामक

प्रथम महाधिकार समाप्त हुआ.

# [ बिदुओ महाधियारो ]

अजियजिणं जियमयणं दुरितहरं आजवंजवातीदं । पणमिय णिरूवमाणं णारयलोयं णिरूवेमो ॥ १
णिद्धयणिवासखिदिपरिमाणं आउदयओहिपरिमाणं । गुणठाणादीणं च य संखा उप्पज्जमाणजीवाणं ॥ २
जम्मणमरणाणंतरकालपमाणादि एक्कसमयम्मि । उप्पज्जणमरणाण य परिमाणं तह य आगमणं ॥ ३
णिरयगदिआउबंधणपरिणामा तह य जम्मभूमीओ । णाणादुक्खसरूवं दंसणगहणस्स हेदु जोणीओ ॥ ४
एवं पण्णरसविहा यहियारा वण्णिदा समासेण । तित्थयरवयणणिग्गयणारयपण्णत्तिणामाए ॥ ५
लोयबहुमज्झदेसे तरुम्मि सारं व रज्जुपदरजुदा । तेरसरज्जुच्छेहा किंचूणा होदि तसणाली ॥ ६
ऊणपमाणं दंडा कोडितियं एक्कवीसलक्खाणं । बासट्ठिं च सहस्सा दुसया इगिदाल दुतिभाया ॥ ७

३ २ १ ६ २ २ ४ १ । २ ।
३

अथवा—
उववादमारणंतियपरिणदतसलोयपूरणेण गदो । केवलिणो अवलंबिय सव्वजगो होदि तसणाली ॥ ८

---

जिन्होंने मदन अर्थात् कामदेवको जीत लिया है, पापको नष्ट कर दिया है, तथा जो संसारसे अतीत हैं अर्थात् मोक्षको प्राप्त कर चुके हैं और अनुपम हैं, ऐसे अजित भगवान्को नमस्कार करके नारकलोकका निरूपण करते हैं ॥१॥

एक ही घरमें रहनेवालों अर्थात् नारकियोंकी निवास-भूमियोंका वर्णन, परिमाण अर्थात् नारकियोंकी संख्या, आयुका प्रमाण, शरीरकी उंचाईका प्रमाण, अवधिज्ञानका प्रमाण, गुणस्थानादिकोंका निर्णय, नरकोंमें उत्पद्यमान जीवोंकी व्यवस्था, जन्म और मरणके अन्तरकालका प्रमाणादिक एक समयमें उत्पन्न होनेवाले और मरनेवाले जीवोंका प्रमाण, नरकसे निकलनेवाले जीवोंका वर्णन, नरकगतिसम्बन्धी आयुके बंधक परिणामोंका विचार, जन्मस्थानोंका कथन, नाना दुःखोंका स्वरूप, सम्यग्दर्शनग्रहणके कारण, और नरकमें उत्पन्न होनेके कारणोंका कथन, इसप्रकार ये पन्द्रह अधिकार तीर्थंकरके वचनसे निकले इस नारकप्रज्ञप्तिनामक महाधिकारमें संक्षेपसे कहे गये हैं ॥२–५॥

जिसप्रकार वृक्षके ठीक मध्यभागमें सार हुआ करता है, उसीप्रकार लोकके बहुमध्यभाग अर्थात् बीचमें एक राजु लंबी-चौड़ी और कुछ कम तेरह राजु ऊंची त्रसनाली ( त्रसजीवोंका निवासक्षेत्र ) है ॥६॥

त्रसनालीको जो तेरह राजुसे कुछ कम ऊंचा बतलाया गया है, उस कमीका प्रमाण यहां तीन करोड़, इक्कीस लाख, बासठ हजार, दोसौ इकतालीस धनुष और एक धनुषके तीन भागोंमेंसे दो भाग अर्थात् $\frac{२}{३}$ है ॥७॥ त्रसनालीकी उचाई– ३२१६२२४१$\frac{२}{३}$ धनुष कम १३ राजु.

अथवा— उपपाद और मारणांतिक समुद्घातमें परिणत त्रस तथा लोकपूरणसमुद्घातको प्राप्त केवलीका आश्रय करके सारा लोक ही त्रसनाली है ॥८॥

विशेषार्थ— विवक्षित भवके प्रथम समयमें होनेवाली पर्यायकी प्राप्तिको उपपाद कहते

---

१ द ब णिद्धइ°.

खरपंकप्पब्बहुला भागा रयणप्पहाए पुढवीए[1] । बहलत्तणं सहस्सा सोलसं[2] चउसीदि सीदी य ॥ ९

१६००० । ८४००० । ८०००० ।

खरभागो णादव्वो सोलसभेदेहिं संजुदो णियमा । चित्तादीओ खिदिओ तेसिं चित्ता बहुवियप्पा ॥ १०

णाणाविहवण्णाओ महिओ तह सिलातला उववादा[3] । वालुवसक्करसीसयरुप्पसुवण्णाण वइरं च ॥ ११

अयदंबतउरसासयमणिसिलाहिंगुलाणि हरिदालं[4] । अंजणपवालगोमज्जगाणि रुजगं कदंभपदराणि ॥ १२

तह अंबवालुकाओ फलिहं जलकंतसूरकंताणि । चंदप्पहवेरुलियं गेरुवचंदस्सलोहिदंकाणि ॥ १३

बंबयबगमोअसारगपहुदीणि विविहवण्णाणि । जा होंति त्ति एत्तेण चित्तेत्ति य वण्णिदा एसो[5] ॥ १४

एदाएं[6] बहलत्तं एक्कसहस्सं हवंति[7] जोयणया । तीए हेट्ठा कमसो चोद्दस अण्णा य ट्ठिदमही[8] ॥ १५

... ... ... ...

हैं। वर्तमान पर्यायसम्बन्धी आयुके अन्तिम अन्तर्मुहूर्तमें जीवके प्रदेशोंके आगामी पर्यायके उत्पत्ति-स्थान तक फैलजानेको मारणान्तिक समुद्घात कहते हैं। जब आयुकर्मकी स्थिति सिर्फ अन्तर्मुहूर्त ही बाकी हो, परन्तु नाम, गोत्र और वेदनीय कर्मकी स्थिति अधिक हो, तब सयोगकेवली दण्ड, कपाट, प्रतर और लोकपूरण समुद्घातको करते हैं। ऐसा करनेसे उक्त तीनों कर्मोंकी स्थिति भी आयुकर्मके बराबर होजाती है। इन तीनों अवस्थाओंमें त्रस जीव त्रसनालीके बाहर भी पाये जाते हैं।

अधोलोकमें सबसे पहिली रत्नप्रभा पृथिवी है। उसके तीन भाग हैं— खरभाग, पंकभाग और अब्बहुलभाग। इन तीनों भागोंका बाहल्य क्रमशः सोलह हजार, चौरासी हजार, और अस्सी हजार योजनप्रमाण है ॥९॥

खरभाग १६०००, पंकभाग ८४००० अब्बहुलभाग ८०००० यो.।

इनमेंसे खरभाग नियमसे सोलह भेदोंसे सहित है। ये सोलह भेद चित्रादिक सोलह पृथिवीरूप है। इनमेंसे चित्रा पृथिवी अनेक प्रकार है ॥१०॥

यहांपर अनेकप्रकारके वर्णोंसे युक्त महीतल, शिलातल, उपपाद, वालु, शक्कर, शीशा, चांदी, सुवर्ण, इनके उत्पत्तिस्थान, वज्र तथा अयस् ( लोहा ) तांबा, त्रपु ( रागा ), सस्यक ( मणि-विशेष ) मणिशिला, हिंगुल ( सिंगरफ ), हरिताल, अंजन, प्रवाल ( मूंगा ), गोमेदक ( मणि-विशेष ), रुचक, कदंब ( धातुविशेष ), प्रतर ( धातुविशेष ), ताम्रवालुका ( लाल रेत ), स्फटिक मणि, जलकान्त मणि, सूर्यकान्त मणि, चन्द्रप्रभ ( चन्द्रकान्त मणि ), वैडूर्य मणि, गेरु, चन्द्राश्म, लोहितांक ( लोहिताक्ष ? ), बंब्रय ( पद्मक ? ), बगमोच [ ? ], और सारग इत्यादिक विविध वर्णवाली धातुएं हैं, इसीलिये इस पृथिवीका 'चित्रा' इस नामसे वर्णन किया गया है ॥११-१४॥

इस चित्रा पृथिवीकी मुटाई एक हजार योजन है। इसके नीचे क्रमसे चौदह अन्य पृथिवियां स्थित हैं ॥ १५ ॥

... ... ... ...

१ द रयणप्पहायि पुढवीए, ब रयणप्पहाय पुढवीणं. २ द ब सोल. ३ ब सिलातला ओववादा. ४ द अरिदाल. ५ द ब वण्णिदो एसो. ६ ब एदाव. ७ द हुवंति. ८ ब द रण्णा य खिदमही.

तण्णामा वेरुलियं लोहिययंकं[1] असारगल्लं च । गोमज्जयं पवालं जोदिरसं अंजणं णाम ॥ १६
अंजणमूलं अंकं फलिहचंदणं च वच्चगयं । बहुला सेला एदा[2] पत्तेक्कं इगिसहस्सबहलाइं ॥ १७
ताण खिदीणं हेट्ठा पासाणं णाम रयणसेलसमा[3] । जोयणसहस्सबहलं वेत्तासणसण्णिहाउ[4] संठाओ ॥ १८
पंकाजिरो य दीसदि एवं[5] पंकबहुलभागो वि । अप्पबहुलो वि भागं सलिलसरूवस्सवो होदि ॥ १९
एवं बहुविहरयणप्पयारभरिदो विराजदे जम्हा । रयणप्पहो त्ति[6] तम्हा भणिदा णिउणेहिं गुणणामा ॥ २०
सक्करवालुवपंका धूमतमा तमतमं च समचरियं । जेणं[7] अवसेसावो छप्पुढवीओ वि गुणणामा ॥ २१
बत्तीसट्ठावीसं चउवीसं वीस सोलसट्ठं च । हेट्ठिमछप्पुढवीणं बहलत्तं जोयणसहस्सा ॥ २२

३२००० । २८००० । २४००० । २०००० । १६००० । ८००० ।

विगुणियछक्चउसट्ठीसट्ठीउणसट्ठिमट्ठचउवण्णा[8] । बहलत्तणं सहस्सा हेट्ठिमपुढवीयछण्णं पि ॥ २३

---

वैडूर्य, लोहितांक ( लोहिताक्ष ), असारगल्ल ( मसारकल्पा ), गोमेदक, प्रवाल, ज्योतिरस, अंजन, अंजनमूल, अक, स्फटिक, चन्दन, वर्चगत ( सर्वार्थका ), बहुल ( बकुल ) और शैल, ये उन उपर्युक्त चौदह पृथिवियोंके नाम हैं। इनमेंसे प्रत्येककी मुटाई एक हजार योजन है ॥ १६–१७ ॥

इन पृथिवियोंके नीचे एक पाषाण नामकी ( सोलहवीं ) पृथिवी है, जो रत्नशैलके समान है। इसकी मुटाई भी एक हजार योजनप्रमाण है। ये सब पृथिवियां वेत्रासनके सदृश स्थित हैं ॥ १८ ॥

इसीप्रकार पकबहुलभाग भी है जो पकसे परिपूर्ण देखा जाता है। तथैव अब्बहुलभाग जलस्वरूपके आश्रयसे है ॥ १९ ॥

इसप्रकार क्योंकि यह पृथिवी बहुतप्रकारके रत्नोंसे भरी हुई शोभायमान होती है, इसीलिये निपुण पुरुषोंने इसका 'रत्नप्रभा' यह सार्थक नाम कहा है ॥ २० ॥

रत्नप्रभा पृथिवीके नीचे शर्कराप्रभा, वालुकाप्रभा, पकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा और तमस्तमःप्रभा ( महातमःप्रभा ), ये शेष छह पृथिवियां क्रमशः शक्कर, वालु, कीचड, धूम, अंधकार और महान्धकारकी प्रभासे सहचरित हैं, इसीलिये इनके भी उपर्युक्त नाम सार्थक हैं ॥ २१ ॥

इन छह अधस्तन पृथिवियोंकी मुटाई क्रमसे बत्तीस हजार, अट्ठाईस हजार, चौबीस हजार, बीस हजार, सोलह हजार और आठ हजार योजनप्रमाण है ॥ २२ ॥

श. प्र. ३२०००, वा. प्र. २८०००, प. प्र. २४०००, धू. प्र. २००००, त. प्र. १६०००, म. प्र. ८००० योजन.

छ्यासठ, चौंसठ, साठ, उनसठ, अट्ठावन, और चौवन, इनके दुगुणे हजार अर्थात् एक लाख बत्तीस हजार, एक लाख अट्ठाईस हजार, एक लाख बीस हजार, एक लाख अठारह हजार, एक लाख सोलह हजार, और एक लाख आठ हजार, योजनप्रमाण उन अधस्तन छह पृथिवियोंकी मुटाई है ॥ २३ ॥

---

१ [ लोहिययक्ख मसार° ]. २ द ब सेलं इय एदाइं. ३ ब रयणसोलसम ४ द ब सण्णिहो. ५ द दिसदि एदा एवं, ब दिसदि एवं ६ [ रयणप्पह त्ति ]. ७ द ब जेतं. ८ द ब दुविसट्ठि.

१३२००० । १२८००० । १२०००० । ११८००० । ११६००० । १०८००० ।

पाठान्तरम् ।

सत्त च्चिय भूमीओ णवदिसभाएण घणोवहिविलग्गा । अट्ठमभूमी दसदिसभागेसु घणोवहिं छिवदि ॥ २४

पुव्वावरदिब्भाए वेत्तासणसंणिहाओ संठाओ । उत्तरदक्खिणदीहा अणादिणिहणा य पुढवीओ ॥ २५

चुलसीदी लक्खाणं णिरयविला होंति सव्वपुढवीसुं । पुढविं पडि पत्तेक्कं ताण पमाणं परूवेमो ॥ २६

८४००००० ।

तीसं पणवीसं च य पण्णरसं दस तिण्णि होंति लक्खाणि । पणरहिदेक्कं लक्खं पंच य रयणाइपुढवीणं ॥ २७

३०००००० । २५००००० । १५००००० । १०००००० । ३००००० । ९९९९५ । ५ ।

सत्तमखिदिबहुमज्झे विलाणि सेसेसु अप्पबहुलंतं । उवरिं हेट्ठे जोयणसहस्समुज्झिय हवंति पडलकमे ॥ २८

पढमादिबितिचउक्के पंचमपुढवीए तिचउक्कभागंतं । अदिउण्हा णिरयबिला तट्ठियजीवाण तिव्वदाघकरा ॥ २९

---

श. प्र. १३२०००, वा. प्र. १२८०००, पं. प्र. १२००००, धू. प्र. ११८०००, त. प्र. ११६०००, म. प्र. १०८००० । यह पाठान्तर अर्थात् मतभेद है ।

सातों पृथिवियां ऊर्ध्वदिशाको छोड़ शेष नौ दिशाओंमें घनोदधि वातवलयसे लगी हुई हैं । परन्तु आठवीं पृथिवी दशों दिशाओंमें ही घनोदधि वातवलयको छूती है ॥ २४ ॥

उपर्युक्त पृथिवियां पूर्व और पश्चिम दिशाके अन्तरालमें वेत्रासनके सदृश आकारवाली हैं । तथा उत्तर और दक्षिणमें समानरूपसे दीर्घ एवं अनादिनिधन हैं ॥ २५ ॥

सर्व पृथिवियोंमें नारकियोंके विल कुल चौरासी लाख है । अब इनमेंसे प्रत्येक पृथिवीका आश्रय करके उन विलोंके प्रमाणका निरूपण करते हैं ॥ २६ ॥ समस्त पृथिवियोंके विल ८४००००० ।

रत्नप्रभा आदिक पृथिवियोंमें क्रमसे तीस लाख, पचीस लाख, पन्द्रह लाख, दश लाख, तीन लाख, पांच कम एक लाख और केवल पांच ही नारकियोंके विल हैं ॥ २७ ॥

विलसंख्या— र. प्र. ३०००००० । श. प्र. २५००००० । वा. प्र. १५००००० । प. प्र. १०००००० । धू. प्र. ३००००० । त. प्र. ९९९९५ । म. प्र. ५ । = ८४००००० ।

सातवीं पृथिवीके तो ठीक मध्यभागमें ही नारकियोंके विल हैं. परन्तु अब्बहुलभाग-पर्यन्त शेष छह पृथिवियोंमें नीचे व ऊपर एक एक हजार योजन छोड़कर पटलोंके क्रमसे नारकियोंके विल हैं ॥ २८ ॥

पहिली पृथिवीसे लेकर दूसरी, तीसरी, चौथी और पांचवीं पृथिवीके चार भागोंमेंसे तीन भागों ( $\frac{3}{4}$ ) में स्थित नारकियोंके विल अत्यन्त उष्ण होनेसे वहां रहनेवाले जीवोंके तीव्र गर्मीकी पीड़ा पहुंचानेवाले हैं ॥ २९ ॥

---

१ द पणुवीसं. २ द ब रयणेइ. ३ द ब विलाग. ४ ब पडालकमे. ५ द पुढवीय.

पंचमिखिदिए तुरिमे भागे छट्ठीय सत्तमे महिएँ[1] । अदिसीदा णिरयबिला तट्ठिदजीवाण घोरसीदयरा ॥ ३०
वासीदिं लक्खाणं उण्हबिला पंचवीसदिसहस्सा । पणहत्तरिं सहस्सा अदिसीदबिलाणि[2] इगिलक्खं ॥ ३१
८२२५००० । १७५००० ।
मेरुसमलोहपिंडं सीदं उण्हे बिलम्मि पक्खित्तं । ण लहदि तलप्पदेसं विलीयदे मयणखंडं व ॥ ३२
मेरुसमलोहपिंडं उण्हं सीदे बिलम्मि पक्खित्तं । ण लहदि तलप्पदेसं विलीयदे लवणखंडं व ॥ ३३
अजगजमहिसतुरंगमखरोट्टमज्जारअहिणरादीणं । कुधिदाणं गंधेहिं णिरयबिला ते अणंतगुणा ॥ ३४
कक्खकवच्छुरीदो[3] खइरिंगालातितिक्खसूईएँ[4] । कुंजरचिक्कारादो णिरयबिला दारुणा तमसहावा ॥ ३५
इंदयसेढीबद्धा पइण्णया य हवंति तिवियप्पा[5] । ते सव्वे णिरयबिला दारुणदुक्खाण संजणणा ॥ ३६

---

पांचवीं पृथिवीके अवशिष्ट चतुर्थ भागमें, तथा छट्ठी और सातवीं पृथिवीमें स्थित नारकियोंके बिल अत्यन्त शीत होनेसे वहा रहनेवाले जीवोंको भयानक शीतकी वेदना करनेवाले हैं ॥ ३० ॥

नारकियोंके उपर्युक्त चौरासी लाख बिलोंमेंसे ब्यासी लाख पच्चीस हजार बिल उष्ण, और एक लाख पचहत्तर हजार बिल अत्यन्त शीत हैं ॥ ३१ ॥

उष्ण बिल ८२२५०००, शीत बिल १७५००० ।

यदि उष्ण बिलमें मेरुके बराबर लोहेका शीतल पिण्ड डाल दिया जाय, तो वह तलप्रदेशतक न पहुंचकर बीचमें ही मैनके टुकड़ेके समान पिघलकर नष्ट हो जायगा । तात्पर्य यह है कि इन बिलोंमें उष्णताकी वेदना अत्यधिक है ॥ ३२ ॥

इसीप्रकार, यदि मेरुपर्वतके बराबर लोहेका उष्ण पिण्ड शीत बिलमें डाल दिया जाय तो वह भी तलप्रदेशतक नहीं पहुचकर बीचमें ही नमकके टुकड़ेके समान विलीन हो जावेगा ॥ ३३ ॥

बकरी, हाथी, भैंस, घोडा, गधा, ऊंट, बिल्ली, सर्प और मनुष्यादिकके सड़े हुए शरीरोंके गन्धकी अपेक्षा वे नारकियोंके बिल अनन्तगुणी दुर्गंधसे युक्त हैं ॥ ३४ ॥

स्वभावतः अंधकारसे परिपूर्ण ये नारकियोंके बिल कक्षक ( कौक्षेयक या क्रकच ), कृपाण, छुरिका, खदिर ( खैर ) की आग, अति तीक्ष्ण सुई और हाथियोंकी चिक्कारसे अत्यन्त भयानक हैं ॥ ३५ ॥

वे नारकियोंके बिल इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णकके भेदसे तीन प्रकारके हैं । ये सब ही नरकबिल नारकियोंको भयानक दुख दिया करते हैं ॥ ३६ ॥

विशेषार्थ— जो अपने पटलके सब बिलोंके बीचमें हो वह इन्द्रक बिल कहलाता है, चार दिशा और चार विदिशाओंमें जो बिल पंक्तिसे स्थित होते हैं, उन्हें श्रेणीबद्ध कहते हैं । श्रेणीबद्ध बिलोंके बीचमें इधर उधर रहनेवाले बिलोंको प्रकीर्णक समझना चाहिये ।

---

१ ब महीए. २ द ब अदिसीदि. ३ द कखकछुरीदो [कक्खककवाणछुरिदो]. ४ द ब खइरिंगाला तिक्खसूईए. ५ द ब हवति वियप्पा.

तेरसएक्कारसणवसगपंचतिएक्क इंदया होंति । रयणप्पहपहुदीसुं पुढवीसुं आणुपुव्वीए ॥ ३७

१३ । ११ । ९ । ७ । ५ । ३ । १ ।

पढमम्हि इंदयम्हि य दिसासु उणवण्णसेढिबद्धा य । अडदालं विदिसासुं विदियादिसु एक्कपरिहीणा ॥ ३८

एक्कत्ततेरसादी सत्तसु ठाणेसु मिलिदपरिसंखा । उणवण्णा पटमादो इंदयपडिणामयं होंति ॥ ३९

सीमंतगो य पढमं णिरयो रोरुग य भंतउब्भंता । संभंतयसंभंतं विब्भंता तत्त तसिदा य ॥ ४०

वक्कंतयवक्कंता विक्कंतो होंति पढमपुढवीए । थणगो तणगो मणगो वणगो घादो य संघादो ॥ ४१

जिब्भाजिब्भगलोला लोलयथणलोलुगाभिधाणा य । एदे बिदियखिदीए एक्कारस इंदया होंति ॥ ४२

११ ।

---

रत्नप्रभा आदिक पृथिवियोंमें क्रमसे तेरह, ग्यारह, नौ, सात, पांच, तीन और एक, इस-प्रकार कुल उनंचास इन्द्रक बिल हैं ॥ ३७ ॥

इन्द्रक बिल— र. प्र. १३, श. प्र. ११, वा. प्र. ९, पं. प्र. ७, धू. प्र. ५, त. प्र. ३, म. प्र. १ ।

पहिले इन्द्रक बिलके आश्रित दिशाओंमें उनंचास और विदिशाओंमें अड़तालीस श्रेणीबद्ध बिल हैं। इसके आगे द्वितीयादिक इन्द्रक बिलोंके आश्रित रहनेवाले श्रेणीबद्ध बिलोंमेंसे एक एक बिल कम होता गया है ॥ ३८ ॥ (देखो मूलकी संदृष्टि)

उक्त सात भूमियोंमें तेरहको आदि लेकर एकपर्यन्त कुल मिलकर उनंचास इन्द्रक बिल हैं ॥ ३९ ॥

पहिला सीमन्तक तथा द्वितीयादि निरय, रौरुक, भ्रान्त, उद्भ्रान्त, संभ्रान्त, असंभ्रान्त, विभ्रान्त, तप्त, त्रसित, वक्रान्त, अवक्रान्त, और विक्रान्त, इसप्रकार, ये तेरह इन्द्रक बिल प्रथम पृथिवीमें हैं। स्तनक, तनक, मनक, वनक, घात, संघात, जिह्वा, जिह्वक, लोल, लोलक और स्तनलोलुक, ये ग्यारह इन्द्रक बिल द्वितीय पृथिवीमें हैं ॥ ४०–४२ ॥

---

१ ब तब. २ द घणगो. ३ ब दावो. ४ द लोलयवग.

तत्तो[1] सीदो तवणो तावणणामा णिदाघपज्जलिदो। उज्जलिदो संजलिदो संपज्जलिदो य तदियपुढवीए ॥ ४३
९।
आरो मारो तारो तच्चो तमगो तहेव वादे य। खडखडणामा तुरिमक्खोणीए इंदया सत्त[3] ॥ ४४
७।
तमभमझसयं वाविलतिमिसो धुम्मप्पहाए[4] छट्ठीए। हिमवद्दललल्लंका सत्तमअवणीए अवधिठाणो त्ति ॥ ४५
५। ३। १।
घम्मादीपुढवीणं पढमिंदयपढमसेढिबद्धाणं। णामाणि णिरूवेमो पुव्वादिपदाहिणक्कमेणं[5] ॥ ४६
कंखापिवासणामा महकंखा यदिपिपासणामा य। आदिमसेढीबद्धा चत्तारो होंति सीमंते ॥ ४७
पढमो अणिच्चणामो बिदिओ विज्जो तहा महाणिज्जो[6]। महविज्जो य चउत्थो पुव्वादिसु होंति थणगम्हि[7] ॥ ४८
दुक्खा य वेदणामा महदुक्खा तुरिमया अ महवेदा। तत्तिंदयस्स[8] एदे पुव्वादिसु होंति चत्तारो ॥ ४९
आरिंदए णिसट्ठो पढमो बिदिओ वि अंजणणिरोधो। तदिओ य[9] अदिणिसत्तो महणिरोधो चउत्थो त्ति ॥ ५०

---

तप्त, शीत, तपन, तापन, निदाघ, प्रज्वलित, उज्ज्वलित, सज्वलित और संप्रज्वलित, ये नौ इन्द्रक बिल तृतीय पृथिवीमें हैं ॥ ४३ ॥

आर, मार, तार, तत्व ( चर्चा ), तमक, वाद और खडखड, ये सात इन्द्रक बिल चतुर्थ पृथिवीमें हैं ॥ ४४ ॥

तमक, भ्रमक, झषक, वाविल ( अन्ध ) और तिमिश्र ये पाच इन्द्रक बिल धूमप्रभा पृथिवीमें है। छठी पृथिवीमें हिम, वर्दल और लल्लक, इसप्रकार तीन तथा सातवींमें केवल एक अवधिस्थाननामका इन्द्रक बिल है ॥ ४५ ॥

घर्मादिक सातों पृथिवियोंसम्बन्धी प्रथम इन्द्रक बिलोंके समीपवर्ती प्रथम श्रेणीबद्ध बिलोंके नामोंका पूर्वादिक दिशाओंमें प्रदक्षिणक्रमसे निरूपण करते हैं ॥ ४६ ॥

घर्मा पृथिवीमें सीमन्त इन्द्रक बिलके समीप पूर्वादिक चारों दिशाओंमें क्रमसे कांक्षा, पिपासा, महाकांक्षा और अतिपिपासा, ये चार प्रथम श्रेणीबद्ध बिल हैं ॥ ४७ ॥

वशा पृथिवीमें प्रथम अनित्य, दूसरा अविद्य तथा महानिंद्य और चतुर्थ महाविद्य, ये चार श्रेणीबद्ध बिल पूर्वादिक दिशाओंमें स्तनक इन्द्रक बिलके समीप हैं ॥ ४८ ॥

मेघा पृथिवीमें दुःखा, वेदा, महादुःखा और चौथा महावेदा, ये चार श्रेणीबद्ध बिल पूर्वादिक दिशाओंमें तप्त इन्द्रक बिलके समीपमें हैं ॥ ४९ ॥

अंजना पृथिवीमें आर इन्द्रक बिलके समीप प्रथम निसृष्ट, द्वितीय निरोध, तृतीय अतिनिसृष्ट और चतुर्थ महानिरोध, ये चार श्रेणीबद्ध बिल हैं ॥ ५० ॥

---

१ द व तेत्तो. २ द आरे मारे तारे. ३ द व तस्स. ४ द दुम्बुपहा, व दुम्बुपहा. ५ द पहादिको कमेण, व पदाहिको कमेण. ६ द व महाणिज्जो. ७ द घलगम्हि, व घणगम्हि. ८ व तात्तिंदियस्स. ९ व ततिउ य.

चयहदमिच्छूणपदं[1] रूवूणिच्छाए गुणिदचयजुत्तं । दुगुणिदवदणेणं[2] जुदं पददलगुणिदं हवेदि संकलिदं ॥ ६४

चयहदमिच्छूणपदं $\frac{१}{१३}$ । ८ । रूवूणिच्छाए गुणिदचयं $\frac{२}{१}$ । ८ । जुदं ९६ । दुगुणिदवदणादि सुगमं[3] ।

एक्कोणमवणिइंदयमद्धिय[4] वग्गिज्ज मूलसंजुत्तं[5] । अट्ठगुणं पंचजुदं पुढविंदयताडिदम्मि पुढविधणं ॥ ६५

पढमा[6] इंदयसेढी चउदालसयाणि होंति तेत्तीसं । छस्सयदुसहस्साणिं पणणउदी बिदियपुढवीए ॥ ६६

४४३३ । २६९५ ।

तियपुढवीए इंदयसेढी चउदससयाणि पणसीदी । सत्तुत्तराणि सत्त य सयाणि ते[7] होंति तुरिमाए ॥ ६७

१४८५ । ७०७ ।

---

इच्छासे हीन गच्छको चयसे गुणा करके उसमें एक कम इच्छासे गुणित चयको जोड़कर प्राप्त हुए योगफलमें दुगुणे मुखको जोड देनेके पश्चात् उसको गच्छके अर्ध भागसे गुणा करनेपर संकलित धनका प्रमाण आता है ॥ ६४ ॥

उदाहरण— [१] $(१३ - १) \times ८ + (१ - १ \times ८) + (२९३ \times २) \times \frac{१३}{२}$ $= १२ \times ८ + ० + ५८६ \times \frac{१३}{२} = ६८२ \times \frac{१३}{२} = ४४३३$ प्रथम पृथिवीका सकलित धन.

[२] $(११ - २) \times ८ + (२ - १ \times ८) + (२०५ \times २) \times \frac{११}{२} = ९ \times ८ + ८ + ४१० \times \frac{११}{२} = २६९५$ द्वि. पृ. का सं. धन.

[३] $(९ - ३) \times ८ + (३ - १ \times ८) + (१३३ \times २) \times \frac{९}{२} = ६ \times ८ + १६ + २६६ \times \frac{९}{२}$ $= १४८५$ तृ. पृ. का स. धन । इत्यादि ।

एक कम इष्ट पृथिवीके इन्द्रकप्रमाणको आधा करके उसका वर्ग करनेपर जो प्रमाण हो उसमें मूलको जोड़कर आठसे गुणा करे और पांच जोड़ दे । पश्चात् विवक्षित पृथिवीके इन्द्रकका जो प्रमाण हो उससे गुणा करनेपर विवक्षित पृथिवीका धन अर्थात् इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिलोंका प्रमाण निकलता है ॥ ६५ ॥

विशेषार्थ—जैसे प्रथम पृथिवीके इन्द्रकके प्रमाण १३ मेंसे १ कम करनेपर अवशिष्ट १२ के आधे ६ का वर्ग ३६ होता है । इसमें मूल ६ के मिलानेपर योगफल ४२ हुआ । उसको ८ से गुणा करनेपर जो ३३६ गुणनफल होता है, इसमें ५ जोड़कर योगफल ३४१ को प्रथम पृथिवीके इन्द्रकप्रमाण १३ से गुणा करनेपर प्राप्त गुणनफल ४४३३ प्रमाण प्रथम पृथिवीमें इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिलोंका प्रमाण समझना चाहिये ।

उदाहरण—$\left(\frac{१३ - १}{२}\right)^२ + \left(\frac{१३ - १}{२}\right) \times ८ + ५ \times १३ = ३६ + ६ \times ८ + ५ \times १३$ $= ४४३३$ प्र. पृ. के इन्द्रक व श्रेणीबद्ध ।

प्रथम पृथिवीमें इन्द्रक और श्रेणीबद्ध बिल चवालीससौ तेतीस हैं । और द्वितीय पृथिवीमें दो हजार छहसौ पचानबे इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिल हैं ॥ ६६ ॥ ४४३३ । २६९५ ।

तृतीय पृथिवीमें इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिल चौदहसौ पचासी; और चौथी पृथिवीमें सातसौ सात हैं ॥ ६७ ॥ १४८५ । ७०७ ।

---

१ द ब °मिच्छूणपद. २ द ब गुणिदं वदणेण. ३ द ब चयपदमित्यूणपदं १३३ । ८ । रूऊणिच्छाए गुणिदचयं २/१ ८ । जुद ९ । दुगुणिदेत्यादि सुगमं । इति पाठः ७६ तमगाथायाः पश्चादुपलभ्यते. ४ द ब मज्झ. ५ ब मडिय, द °मद्दिय. ६ ब पुढमा. ७ द सेढीबद्धस्स सयाणि.

पणसट्ठी दोण्णि सया इंदयसेढीए पंचमखिदीए । तेसट्ठी चरिमाए पंचाए होंति णायव्वा ॥ ६८

२६५ । ६३ । ५ ।

पंचादी अट्ठ चयं उणवण्णा होदि गच्छपरिमाणं । सव्वाणं पुढवीणं सेढीबद्धिंदयाणिदमं[१] ॥ ६९

चयहदमिट्ठाधियपदमेक्काधियइट्ठगुणिदचयहीणं । दुगुणिदवदणेण जुदं पददलगुणिदम्मि होदि संकलिदं ॥ ७०

अथवा—

अट्ठत्तालं दलिदं गुणिदं अट्ठेहि पंचरूवजुदं । उणवण्णाए पहदं सव्वधणं होइ पुढवीणं ॥ ७१

इंदयसेढीबद्धा णवयसहस्साणि छस्सयाणं पि । तेवण्णं अधियाइं सव्वासु वि होंति खोणीसु ॥ ७२

९६५३ ।

णियणियचरिमिंदयपयमेक्कोणं होदि आदिपरिमाणं । णियणियपदरा गच्छा पचया सव्वत्थ अट्ठेव ॥ ७३

बाणउदिजुत्तदुसया दुसयं चउ सयजुदाण बत्तीसं । छावत्तरि छत्तीसं बारस रयणप्पहादिआदीओ ॥ ७४

२९२ । २०४ । १३२ । ७६ । ३६ । १२ ।

---

पांचवीं पृथिवीमें दोसौ पैंसठ, छठीमें तिरेसठ और अन्तिम सातवीं पृथिवीमें सिर्फ पांच ही इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिल हैं, ऐसा जानना चाहिये ॥ ६८ ॥ २६५; ६३; ५ ।

सम्पूर्ण पृथिवियोंके इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिलोंके प्रमाणको निकालनेके लिये आदि पांच, चय आठ और गच्छका प्रमाण उनंचास है, यह निश्चित समझना चाहिये ॥ ६९ ॥

इष्टसे अधिक पदको चयसे गुणा करके उसमेंसे, एक अधिक इष्टसे गुणित चयको घटा देनेपर जो शेष रहे उसमें दुगुणे मुखको जोड़कर गच्छके अर्ध भागसे गुणा करनेपर संकलित धन आता है ॥ ७० ॥

उदाहरण— $(४९ + ७ \times ८) - (७ + १ \times ८) + (५ \times २) \times \frac{४९}{२}$ $= ४४८ - ६४ + १० \times \frac{४९}{२} = ९६५३$ सातों पृथिवियोंका सं. धन ।

अथवा — अडतालीसके आधेको आठसे गुणा करके उसमें पांच मिला देनेपर प्राप्त हुई राशिको उनंचाससे गुणा करे । इस रीतिसे पृथिवियोंका सर्वधन निकलता है ॥ ७१ ॥

उदाहरण— $\frac{४८}{२} \times ८ + ५ \times ४९ = ९६५३$ सर्व पृथिवियोंका सं. धन ।

सम्पूर्ण पृथिवियोंमें कुल नौ हजार छहसौ तिरेपन इन्द्रक व श्रेणीबद्ध बिल हैं ॥ ७२ ॥ ९६५३ ।

( प्रत्येक पृथिवीके श्रेणीधनको निकालनेके लिये ) एक कम अपने अपने चरम इन्द्रकका प्रमाण आदि, अपने अपने पटलका प्रमाण गच्छ और चय सब जगह आठ ही है ॥ ७३ ॥

दोसौ बानबै, दोसौ चार, एकसौ बत्तीस, छ्यत्तर, छत्तीस और बारह, इसप्रकार रत्नप्रभादि छह पृथिवियोंमें आदिका प्रमाण है ॥ ७४ ॥

र. प्र. २९२; श. प्र. २०४; वा. प्र. १३२; पं. प्र. ७६; धू. प्र. ३६; त. प्र. १२ ।

---

१ द ब 'दयाण इदमं. २ द चयपदमिट्ठादियपदमेक्कादिय', ब चयहदमिट्ठादियपदेमक्कादिय ३ ब अलद्धेव, द लद्धेव. ४ चउअधियसय'.

तेरसएक्कारसणवसगपंचतियाणि होंति गच्छाणि । सव्वत्थुत्तरमट्ठं सेढिधणे सव्वपुढवीणं ॥ ७५

पदवग्गं चयपहिदं[1] दुगुणिदगच्छेण गुणिदमुहजुत्तं[2] । वड्ढिहद[3]पदविहीणं दलिदं जाणिज्ज संकलिदं ॥ ७६

चत्तारि सहस्साणि य चउस्सया वीस होंति पढमाए । सेढिगदा बिदियाए दुसहस्सा छस्सयाण[4] चुलसीदी ॥ ७७

४४२० । २६८४ ।

चोद्दससयछाहत्तरि तदियाए तह य सत्त सया । तुरिमाए सट्ठिजुदं दुसयाणि पंचमीए णायव्वं[5] ॥ ७८

१४७६ । ७०० । २६० ।

सट्ठी तमप्पहाए चरिमधरित्तीए होंति चत्तारि । एवं सेढीबद्धा पत्तेक्कं सत्तखोणीसु[6] ॥ ७९

६० । ४ ।

चउरूवाइं आदिं पचयपमाणं पि अट्ठरूवाइं । गच्छस्स य परिमाणं हवेदि एक्कोणपण्णासा ॥ ८०

४ । ८ । ४९ ।

---

तेरह, ग्यारह, नौ, सात, पाच, और तीन; यह सब पृथिवियोंके ( पृथक् पृथक् ) श्रेणीधनको निकालनेके लिये गच्छका प्रमाण है; चय सब जगह आठ ही है ॥ ७५ ॥

पदके वर्गको चयसे गुणा करके उसमें दुगुणे पदसे गुणित मुखको जोड़ देनेपर जो राशि उत्पन्न हो उसमेंसे चयसे गुणित पदप्रमाणको घटाकर शेषको आधा करनेपर प्राप्त हुई राशिके प्रमाण सकलित धनको जानना चाहिये ॥ ७६ ॥

उदाहरण— $\frac{(१३२ \times ८) + (१३ \times २ \times २९२१) - (८ \times १३)}{२} = \frac{८८४०}{२}$ = ४४२० प्रथम पृथिवीगत श्रेणीबद्ध बिलोंका कुल प्रमाण.

पहिली पृथिवीमें चार हजार बीस; और दूसरीमें दो हजार छहसौ चौरासी श्रेणीबद्ध बिल हैं ॥ ७७ ॥ ४४२०; २६८४ ।

तृतीय पृथिवीमें चौदहसौ छ्यत्तर, चौथीमें सातसौ और पांचवींमें दोसौ साठ श्रेणीबद्ध बिल हैं, ऐसा जानना चाहिये ॥ ७८ ॥ १४७६; ७००; २६० ।

तमःप्रभा पृथिवीमें साठ और अन्तिम अर्थात् महातमःप्रभा पृथिवीमें चार श्रेणीबद्ध बिल हैं । इसप्रकार सात पृथिवियोंमेंसे प्रत्येकमे श्रेणीबद्ध बिलोंका प्रमाण समझना चाहिये ॥ ७९ ॥ ६०; ४ ।

( रत्नप्रभादिक पृथिवियोंमे सपूर्ण श्रेणीबद्ध बिलोंका प्रमाण निकालनेके लिये ) आदिका प्रमाण चार, चयका प्रमाण आठ और गच्छका प्रमाण एक कम पचास होता है ॥ ८० ॥

आदि ४ चय ८; गच्छ ४९ ।

---

१ द ब चयपहिदं. २ द ब मुवजुत्तं ३ ब चट्टिहद.. ४ ब छसयाण ५ द ब पचमिए होदि णायव्व ६ द ब °खोणीए.

पदवग्गं पदरहिदं चयगुणिदं पदहदादिजुदंमद्धं । मुहदलपहदपदेणं[2] संजुत्तं होदि संकलिदं ॥ ८१
रयणप्पहपहुदीसुं पुढवीसुं सव्वसेढिबद्धाणं । चउरुत्तरछस्सया[3] णव य सहस्साणि परिमाणं ॥ ८२
९६०४ ।
पददलहिदसंकलिदं[4] इच्छाए गुणियपचयसंजुत्तं । रूऊणिच्छाधियपदचयगुणिदं अवणियद्धिदे आदी ॥ ८३
पददलहदवेकपदावहरिदसंकलिदवित्तपरिमाणे । वेकपदद्धेणं हिदं आदिं सोहेज्जे तत्थ सेस चयं ॥ ८४
९६०४ ।
अपवर्तिते $\frac{४९}{६}$ ।[8] अस्मिन् वेकपदद्धेणं $\frac{४९}{२}$ । ४८ ।[10] हिदं आदि $\frac{४}{२४}$[11] सोहेज्जे शोधितशेषमिदं $\frac{४८}{६}$[13] अपवर्तिते ८ ।[14]

---

पदका वर्ग कर उसमेंसे पदके प्रमाणको कम करके अवशिष्ट राशिको चयके प्रमाणसे गुणा करना चाहिये। पश्चात् उसमें पदसे गुणित आदिको मिलाकर और फिर उसका आधाकर प्राप्त राशिमें मुखके अर्द्ध भागसे गुणित पदके मिलादेनेपर संकलित धनका प्रमाण निकलता है ॥ ८१ ॥

उदाहरण— $\frac{(४९^२ - ४९) \times ८ + (४९ \times ४)}{२} + (२ \times ४९)$

$= \frac{२३५२ \times ८ + १९६}{२} + ९८ = ९६०४$ सं. धन ।

रत्नप्रभादिक पृथिवियोंमें सम्पूर्ण श्रेणीबद्ध बिलोंका प्रमाण नौ हजार छहसौ चार है ॥ ८२ ॥ ९६०४.

पदके अर्ध भागसे भाजित संकलित धनमें इच्छासे गुणित चयको जोड़कर, और उसमेंसे चयसे गुणित एक कम इच्छासे अधिक पदको कम करके शेषको आधा करनेपर आदिका प्रमाण आता है ॥ ८३ ॥

$\frac{(९६०४ - \frac{४९}{२}) + (८ \times ७) - (७ - १ + ४९ \times ८)}{२} = \frac{३९२ + ५६ - ४४०}{२}$

$= ४$ आदि

पदके अर्द्ध भागसे गुणित जो एक कम पद, उससे भाजित सकलित धनके प्रमाणमेंसे, एक कम पदके अर्ध भागसे भाजित मुखको कम करदेनेपर शेष चयका प्रमाण होता है ॥ ८४ ॥

$९६०४ \div (४९ - १ \times \frac{४९}{२}) - (४ \div \frac{४९ - १}{२}) = \frac{९६०४}{११७६} - \frac{४}{२४} = ८$ चय.

---

१ द जुदमद, व जुदमट्ठं २ द एदेण ३ द व °रुत्तरछस्ससया. ४ व °हिदलसलिदं. ५ द पडलहदवेकपादावहरिदसंकलिदवित्तपरिमाणो, व पडलहदवेकपाहावहरिदसंकलिदवित्तपरिमाणो ६ द व वेकपदंदेण ७ द व सोगेज्ज. ८ द व ४९ ९ द व वेकपदंदेण, १० द व प्रत्योः इदं ८५ तमगाथायाः पश्चादुपलभ्यते. ११ द $\frac{४}{२०}$. १२ द व सोदेज्ज. १३ द $\frac{४८}{२०}$ । व $\frac{४८}{२४}$. १४ द व ९.

चयदलहदसंकलिदं चयदलरहिदादि अद्धकदिजुत्तं । मूलं परिमूलूणं पचयद्धहिदम्मि तं तु पदमथवा ॥ ८५

[3]चयदलहदसंकलिदं ४४२० । ४ । चयदलरहिदादि २८८ । अद्ध १४४ । कदि २०७३६ । जुत्तं ३८४१६ । मूलं १९६ । पुरिमूल १४४ । ऊणं ५२ । पचयद्ध ४ । हिदं १३ ।

दुचयहदं संकलिदं चयदलवदणंतरस्स वग्गजुदं । मूलं पुरिमूलूणं चयभजिदं होदि तं तु पदं ॥ ८६

[3]दुचय २ । ८ । दुचयहदं संकलिदं ४४२० । १६ । चयदल ४ । वदन २९२ । अंतरस्स २८८ । वग्ग $\overline{\overline{३९२}}$ । मूलं ३९२ । पुरिमूल २८८ । ऊणं १०४ । चयभजिदं $\frac{१०४}{८}$ । पदं १३ ।

पत्तेइं रयणादीसव्वबिलाणं ठवेज्ज परिसंखं । णियणियसेढियिंदयरहिदा पइण्णया होंति ॥ ८७

चयके अर्द्ध भागसे गुणित संकलित धनमें चयके अर्ध भागसे रहित आदि ( मुख ) के अर्ध भागके वर्गको मिलादेनेपर जो राशि उत्पन्न हो उसका वर्गमूल निकाले। पश्चात् उसमेंसे पूर्व मूलको ( जिसके वर्गको संकलित धनमें जोड़ा था ) घटाकर अवशिष्ट राशिमें चयके अर्ध भागका भाग देनेपर पदका प्रमाण निकलता है ॥ ८५ ॥

$$\left\{ \sqrt{\left( \frac{८}{२} \times ४४२० \right) + \left( \frac{२९२ - \frac{८}{२}}{२} \right)^२} - \left( \frac{२९२ - \frac{८}{२}}{२} \right) \right\} \div \frac{८}{२}$$

$$= \frac{\sqrt{१७६८० + १४४^२} - १४४}{४} = \frac{१९६ - १४४}{४} = \frac{५२}{४} = १३ \text{ प्र. पृ का. पदप्रमाण.}$$

अथवा— दुगुणे चयसे गुणित संकलित धनमें चयके अर्द्ध भाग और मुखके अन्तररूप संख्याके वर्गको जोड़कर उसका वर्गमूल निकालनेपर जो संख्या प्राप्त हो उसमेंसे पूर्व मूलको ( जिसके वर्गको संकलित धनमें जोड़ा था ) घटाकर शेषमें चयका भाग देनेपर विवक्षित पृथिवीके पदका प्रमाण निकलता है ॥ ८६ ॥

$$\left\{ \sqrt{( २ \times ८ \times ४४२० ) + \left( २९२ - \frac{८}{२} \right)^२} - \left( २९२ - \frac{८}{२} \right) \right\} \div ८$$

$$= \frac{\sqrt{७०७२० + ८२९४४} - २८८}{८} = \frac{१०४}{८} = १३ \text{ प्र. पृ. का पदप्रमाण.}$$

रत्नप्रभादिक प्रत्येक पृथिवीके सम्पूर्ण बिलोंकी संख्याको रखकर उसमेंसे अपने अपने श्रेणीबद्ध और इन्द्रक बिलोंकी संख्याको घटा देनेपर शेष उस उस पृथिवीके प्रकीर्णक बिलोंका प्रमाण होता हैं ॥ ८७ ॥

प्रथम पृथिवीके समस्त बिल ३००००००; ३०००००० − ( १३ + ४४२० ) = २९९५५६७ प्र पृ. के प्रकी. बिल।

---

१ व हिदमित्त २ द व पदयथवा. ३ द व मूलूणं पूर्वमूले माण ५२ । चयभजिद ५२=१ । चयदलहद-संकलिद ४४२० । ४ । चयदलरहिदाहिदादि २८८ । अद्धं १४४ । १०७३७ । जुत्तं ३८४१६ । ४ । मूल १९६ । पुरि २ = । दु २ । चयट्ठहद सकलिद ४४२० । १६ । चय ८ । द ४ । वदन २९२ । अंतरस्स २८८ । वग्गजुद $\overline{३९२}$ । मूल इदं ३९२ । पुरिमूल २८८ । चयभजिदं १०४ । पद १३ = ८ । इति पाठः ८९ तमगाथाया पश्चादुपलभ्यते. ४ द सेढीया, व सेढिया.

उणतीसं लक्खाणं पंचाणउदीसहस्सपंचसया । सगसट्ठीसंजुत्ता पइण्णया पढमपुढवीए ॥ ८८

२९९५५६७ ।

चउवीसं लक्खाणि य सत्ताणवदीसहस्सतिसयाणि । पंचुत्तराणि होंति हु पइण्णया बिदियखोणीए ॥ ८९

२४९७३०५ ।

चोद्दसलक्खाणि[1] तहा अट्ठाणउदीसहस्सपंचसया । पंचदसेहिं जुत्ता पइण्णया तदियवसुहाए ॥ ९०

१४९८५१५ ।

णवलक्खा णवणउदीसहस्सया दोसयाणि तेणउदी । तुरिमाए वसुमइए पइण्णयाणं च परिमाणं ॥ ९१

९९९२९३ ।

दो लक्खाणि सहस्सा णवणउदी[2] सगसयाणि पणुतीसं । पंचमवसुधायाए पइण्णया होंति णियमेण ॥ ९२

२९९७३५ ।

अट्ठसट्ठीहीणं लक्खं छट्ठीएँ[3] मेइणीए वि । अवणीए सत्तमिए पइण्णया णत्थि णियमेण ॥ ९३

९९९३२ ।

---

प्रथम पृथिवीमें उनतीस लाख पंचानबै हजार पाचसौ सढ़सठ प्रकीर्णक बिल हैं ॥८८॥

२९९५५६७

द्वितीय पृथिवीमें चौबीस लाख सत्तानबै हजार तीनसौ पांच प्रकीर्णक बिल हैं ॥ ८९ ॥

समस्त बिल २५०००००-(२६८४+११) = २४९७३०५ द्वि. पृ. के प्रकी. बिल ।

तृतीय पृथिवीमें चौदह लाख अट्ठानबै हजार पांचसौ पन्द्रह प्रकीर्णक बिल हैं ॥ ९० ॥

समस्त बिल १५०००००-(१४७६+९) = १४९८५१५ तृ. पृ. के प्रकी. बिल ।

चतुर्थ पृथिवीमें प्रकीर्णक बिलोंका प्रमाण नौ लाख निन्यानबै हजार दोसौ तेरानबै है ॥ ९१ ॥

समस्त बिल १००००००-(७००+७) = ९९९२९३ च. पृ. के प्रकी. बिल ।

पांचवीं पृथिवीमें नियमसे दो लाख निन्यानबै हजार सातसौ पैंतीस प्रकीर्णक बिल हैं ॥ ९२ ॥

समस्त बिल ३०००००-(२६०+५) = २९९७३५ पं. पृ. के प्रकी. बिल ।

छठवीं पृथिवीमें अढ़सठ कम एक लाख प्रकीर्णक बिल हैं। सातवीं पृथिवीमें नियमसे प्रकीर्णक बिल नहीं हैं ॥ ९३ ॥

समस्त बिल ९९९९५-(६०+३) = ९९९३२ ष. पृ. के प्रकी. बिल ।

---

१ द चोद्दसयं जाणि, ब चोद्दसएं जाणि. २ द णउणउदी. ३ द छट्ठी, ब छट्ठीइ.

तेसीदिं लक्खाणिं णउदिसहस्साणि तिसयसगदालं । छप्पुढवीणं मिलिदा सव्वे वि पइण्णया होंति ॥ ९४

८३९०३४७ ।

संखेज्जमिंदयाणं रुंदं सेढीगदाण जोयणया । तं होदि असंखेज्जं[1] पइण्णयाणुभयमिस्सं[2] च ॥ ९५

६ । २७ । ७७ । ( ? )

संखेज्जा वित्थारा णिरयाणं पंचमस्स परिमाणं । सेस चउपंचभागा होंति असंखेज्जरुंदाइं ॥ ९६

८४००००० । १६८०००० । ६७२०००० ।

छप्पंचतिदुगलक्खा सट्ठिसहस्साणि तह य एक्कोणा । वीससहस्सा एक्कं रयणादिसुं[3] संखवित्थारा ॥ ९७

६००००० । ५००००० । ३००००० । २००००० । ६०००० । १९९९९ । १ ।

चउवीसवीसबारसअट्ठपमाणाणि होंति लक्खाणि । सयकदिहदं[4]चउवीसं सीदिसहस्सा य चउहीणा ॥ ९८

२४००००० । २०००००० । १२००००० । ८००००० । २४०००० । ७९९९६ ।

चत्तारि च्चिय[5] एदे होंति असंखेज्जजोयणा रुंदा । रयणप्पहपहुदीए कमेण सव्वाण पुढवीणं ॥ ९९

४ ।

---

छह पृथिवियोंके सबही प्रकीर्णक बिल मिलकर तेरासी लाख नब्बै हजार तीनसौ सैंतालीस होते हैं ॥ ९४ ॥ ८३९०३४७ सब पृ. क प्रकी. बिल ।

इन्द्रक बिलोंका विस्तार संख्यात योजन, श्रेणीबद्ध बिलोंका असख्यात योजन और प्रकीर्णक बिलोंका विस्तार उभयमिश्र अर्थात् कुछका संख्यात और कुछका असख्यात योजन है ॥ ९५ ॥

संपूर्ण बिलसंख्याके पांच भागोंमेंसे एक भागप्रमाण ( १/५ ) बिलोंका विस्तार संख्यात योजन, और शेप चार भागप्रमाण ( ४/५ ) बिलोंका विस्तार असंख्यात योजनप्रमाण है ॥ ९६ ॥

सर्व बिल ८४०००००, संख्यात योजन विस्तारवाले १६८००००, असं. यो. विस्तारवाले ६७२०००० ।

रत्नप्रभादिक पृथिवियोंमें क्रमशः छह लाख, पाच लाख, तीन लाख, दो लाख, साठ हजार, एक कम बीस हजार और एक, इतने बिलोंका विस्तार सख्यात योजनप्रमाण है ॥ ९७ ॥

सख्यात योजनप्रमाण बिल— र. प्र. ६०००००; श. प्र. ५०००००; वा. प्र. ३०००००, प. प्र. २०००००; धू. प्र. ६००००; त. प्र. १९९९९; म. त. प्र. १ ।

रत्नप्रभादिक सब पृथिवियोंमें क्रमसे चौवीस लाख, बीस लाख, बारह लाख, आठ लाख, चौवीससे गुणित सौके वर्गप्रमाण अर्थात् दो लाख चालीस हजार, चार कम अस्सी हजार, और चार, इतने बिल असख्यात योजनप्रमाण विस्तारवाले हैं ॥ ९८–९९ ॥

असंख्यात योजनप्रमाण विस्तारवाले बिल—र. प्र. २४०००००; श. प्र. २००००००; वा प्र. १२०००००, प. प्र. ८०००००; धू. प्र. २४००००; त प्र. ७९९९६ म. त. प्र. ४ ।

१ द ब यसखेज्जं. २ द ब 'णुभयमरसरुवं. ३ द ब छयणेदिसु. ४ द सयकदिहिद. ५ द रचिय, ब रचिय.

संखेज्जरुंदसंजुदणिरयबिलाणं जहण्णविच्चालं[1] । छक्कोसा तेरिच्छे उक्कस्से दुगुणिदो[2] तेपि ॥ १००

६ । १२ ।[3]

णिरयबिलाणं होदि हु असंखरुंदाण अवरविच्चालं । जोयणसत्तसहस्सा उक्कस्से तं असंखेज्जा ॥ १०१

७०००।

उत्तपइण्णयमज्झे होंति हु बहुवो असंखवित्थारो[4] । संखेज्जवासजुत्ता थोवा होरा तिमिरजुत्तो[5] ॥ १०२

सगसगपुढविगयाणं संखासंखेज्जरुंदरासिम्मि । इंदयसेढिविहीणे कमसो सेसा पइण्णए उभयं ॥ १०३

५९९९८७ । अ २३९५५८० ।

संखेज्जवासजुत्ते णिरयबिले होंति णारया जीवा । संखेज्जा णियमेणं इदरम्मि तहा असंखेज्जा ॥ १०४

---

संख्यात योजन विस्तारवाले नारकियोंके बिलोंमें तिरछेरूपमें जघन्य अन्तराल छह कोस और उत्कृष्ट अन्तराल इससे दुगुणा अर्थात् बारह कोसमात्र है ॥ १०० ॥ ज. अतराल ६, उ. अं. १२ कोस.

असंख्यात योजन विस्तारवाले नारकियोंके बिलोंमें जघन्य अन्तराल सात हजार योजन और उत्कृष्ट अन्तराल असंख्यात योजनमात्र ह ॥ १०१ ॥ ज. अन्तराल ७००० यो. ।

पूर्वोक्त प्रकीर्णक बिलोंमेंसे असख्यात योजन विस्तारवाले बहुत और सख्यात योजन विस्तारवाले बिल थोड़ेही है । ये सब बिल अहोरात्र अन्धकारसे व्याप्त हैं ॥ १०२ ॥

अपनी अपनी पृथिवीके सख्यात योजन विस्तारवाले बिलोंकी राशिमेंसे इन्द्रक बिलोंके प्रमाणको घटा देनेपर शेष संख्यात योजन विस्तारवाले प्रकीर्णक बिलोंका प्रमाण होता है । इसी-प्रकार अपनी अपनी पृथिवीके असख्यात योजन विस्तारवाले बिलोंकी सख्यामेंसे श्रेणीबद्ध बिलोंके प्रमाणको घटा देनेपर अवशिष्ट असंख्यात योजन विस्तारवाले प्रकीर्णक बिलोंका प्रमाण रहता है ॥ १०३ ॥

प्र. पृथिवीमें सं. यो. विस्ता. बिल ६०००००, अस. यो. वि. २४०००००; इन्द्रक १३, श्रे. ब. ४४२०, ६००००० − १३ = ५९९९८७ स. यो. वि. प्रकी. बिल, २४००००० − ४४२० = २३९५५८० अस. यो. वि. प्रकी. बिल ।

सख्यात योजन विस्तारवाले नरकबिलमे नियमसे सख्यात नारकी जीव, तथा असंख्यात योजन विस्तारवाले बिलमें असख्यातही नारकी जीव होते हैं ॥ १०४ ॥

---

१ द जहण्णवित्थारं. २ द ब दुगुणिदो. ३ द ६ । . ४ द ब °वित्थारो. ५ ब होएति तिमिर°.

पणदालं लक्खाणिं पढमो चरिमिंदओ वि इगिलक्खं । उभयं सोहिय एक्कोणिंदयभजिदम्मि हाणिचयं ॥ १०५

४५००००० । १००००० ।

छावट्ठिछस्सयाणिं इगिणउदिसहस्सजोयणाणिं पि । दुकलाओ तिविहत्ता परिमाणं हाणिवड्ढीए ॥ १०६

९१६६६ । २ ।
३

बिदियादिसु इच्छंतो रूऊणिच्छाए गुणिदखयवड्ढी । सीमंतादो सोहिय[1] मेलिज्ज सुअवधिठाणम्मि[2] ॥ १०७

रयणप्पहअवणीए सीमंतयइंदयस्स वित्थारो । पंचत्तालं जोयणलक्खाणिं होदि णियमेण ॥ १०८

४५००००० ।

चोदालं लक्खाणिं[3] तेसीदिसयाणि होंति तेत्तीसं । एक्ककला तिविहत्ता णिरइंदयरुंदपरिमाणं ॥ १०९

४४०८३३३ । १ ।
३

---

प्रथम इन्द्रकका विस्तार पैंतालीस लाख योजन और अन्तिम इन्द्रकका विस्तार एक लाख योजन है। इनमें प्रथम इन्द्रकके विस्तारमेंसे अन्तिम इन्द्रकके विस्तारको घटाकर शेषमें एक कम इन्द्रकप्रमाणका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतना ( द्वितीयादि इन्द्रकोंके विस्तारको निकालनेके लिये ) हानि और वृद्धिका प्रमाण समझना चाहिये ॥ १०५ ॥

$४५००००० - १००००० \div ( ४९ - १ ) = ९१६६६\frac{२}{३}$ हानि-वृद्धि ।

इस हानि-वृद्धिका प्रमाण इक्यानबै हजार छहसौ छ्यासठ योजन और तीनसे विभक्त दो कला है ॥ १०६ ॥

द्वितीयादिक इन्द्रकोंके विस्तारको निकालनेकेलिये एक कम इच्छित इन्द्रकप्रमाणसे उक्त क्षय और वृद्धिके प्रमाणको गुणा करनेपर जो गुणनफल प्राप्त हो उसको सीमंत इन्द्रकके विस्तारमेंसे घटा देनेपर या अवधिस्थान इन्द्रकके विस्तारमें मिलानेपर अभीष्ट इन्द्रकका विस्तार निकलता है ॥ १०७ ॥

उदाहरण— सीमंत और अवधिस्थानकी अपेक्षा २५ वें तप्तनामक इन्द्रकका विस्तार— क्ष. वृ. $९१६६६\frac{२}{३} \times ( २५ - १ ) = २२०००००$, $४५००००० - २२००००० = २३०००००$ सीमन्तकी अपेक्षा । $९१६६६\frac{२}{३} \times ( २५ - १ ) = २२०००००$; $२२००००० + १००००० = २३०००००$ अवधिस्थानकी अपेक्षा ।

रत्नप्रभा पृथिवीमें सीमन्त इन्द्रकका विस्तार नियमसे पैंतालीस लाख योजनप्रमाण है ॥ १०८ ॥ ४५००००० यो.

निरय ( नरक ) नामक द्वितीय इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण चवालीस लाख तेरासीसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे एक भाग है ॥ १०९ ॥

सीमंत वि. $४५००००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ४४०८३३३\frac{१}{३}$ ।

---

१ द व सेढीअ. २ व ठाणं. ३ द चादालल्क्खाणिं.

तेदालं लक्खाणं छस्सयसोलससहस्सछासट्ठी । दुतिभागो वित्थारो[1] रोरुगणामस्स[2] णादव्वो[3] ॥ ११०

४३१६६६६ । २ ।
३

पणुवीससहस्साधियजोयणबादाललक्खपरिमाणो । भंतिंदयस्स भणिदो वित्थारो पढमपुढवीए ॥ १११

४२२५००० ।

एक्कतालं लक्खा तेत्तीससहस्सतिसयतेत्तीसा । एक्ककला तिविहत्ता उब्भंतयरुंदपरिमाणं ॥ ११२

४१३३३३३ । १ ।
३

चालीसं लक्खाणिं इगिदालसहस्सछस्सयं होदि । छावट्ठी दोण्णि कलो वासो संभंतणामम्मि ॥ ११३

४०४१६६६ । २ ।
३

उणदालं लक्खाणिं पण्णाससहस्सजोयणाणिं पि । होदि असंभंतिंदयवित्थारो पढमपुढवीए ॥ ११४

३९५०००० ।

अट्ठत्तीसं लक्खा अडवण्णसहस्सतिसयतेत्तीसं । एक्ककला तिविहत्ता वासो विब्भंतणामम्मि ॥ ११५

३८५८३३३ । १ ।
३

---

रौरुक ( रौरव ) नामक तृतीय इन्द्रकका विस्तार तेतालीस लाख सोलह हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागमात्र जानना चाहिये ॥ ११० ॥

$४४०८३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ४३१६६६६\frac{२}{३}$ ।

प्रथम पृथिवीमें भ्रान्त नामक चतुर्थ इन्द्रकका विस्तार व्यालीस लाख पच्चीस हजार योजन प्रमाण कहा गया है ॥ १११ ॥ $४३१६६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ४२२५०००$ ।

उद्भ्रान्त नामक पाचवें इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण इकतालीस लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और योजनके तीन भागोंमेंसे एक भाग है ॥ ११२ ॥

$४२२५००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ४१३३३३३\frac{१}{३}$ ।

सम्भ्रान्त नामक छठे इन्द्रकका विस्तार चालीस लाख इकतालीस हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ ११३ ॥

$४१३३३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ४०४१६६६\frac{२}{३}$ ।

प्रथम पृथिवीमें असम्भ्रान्त नामक सातवें इन्द्रकका विस्तार उनतालीस लाख पचास हजार योजनप्रमाण है ॥ ११४ ॥ $४०४१६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ३९५००००$ ।

विभ्रान्त नामक आठवें इन्द्रकका विस्तार अडतीस लाख अट्ठावन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे एक भागप्रमाण है ॥ ११५ ॥

$३९५०००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ३८५८३३३\frac{१}{३}$ ।

---

१ द ब विरयारा. २ द लोरुगणामस्स. ३ द णादव्वा. ४ द तीसहस्सगं. ५ द ब कला तिविभत्ता.

सगतीसं लक्खाणिं छासट्ठि[1]सहस्सछसयछासट्ठी । दोण्णि कला तियभजिदा रुंदो तत्तिंदये होदि ॥ ११६

३७६६६६६ । $\frac{२}{३}$ ।

छत्तीसं लक्खाणं जोयणया पंचहत्तरिसहस्सा । तसिदिंदयस्स रुंदं णादव्वं पढमपुढवीए ॥ ११७

३६७५०००

पणतीसं लक्खाणिं तेसीदिसहस्सतिसयतेत्तीसा । एक्ककला तिविहत्ता रुंदं वक्कंतणामम्मि ॥ ११८

३५८३३३३ । $\frac{१}{३}$ ।

चउतीसं लक्खाणिं इगिणउदि[2]सहस्सछसयछासट्ठी । दोण्णि कला तियभजिदा एस यवक्कंतणामम्मि ॥ ११९

३४९१६६६ । $\frac{२}{३}$ ।

चोत्तीसं लक्खाणिं जोयणसंखा य पढमपुढवीए । विक्कंतणामइंदयवित्थारो[3] एत्थ णादव्वो ॥ १२०

३४००००० ।

तेत्तीसं लक्खाणिं अट्ठसहस्साणि तिसयतेत्तीसा । एक्ककला विदियाए[4] थणइंदय[5]रुंदपरिमाणं ॥ १२१

३३०८३३३ । $\frac{१}{३}$ ।

---

तप्त नामक नववें इन्द्रकका विस्तार सैंतीस लाख छयासठ हजार छहसौ छयासठ योजन और योजनके तीन भागोंमेंसे दो भाग है ॥ ११६ ॥

३८५८३३३ $\frac{१}{३}$ − ९१६६६ $\frac{२}{३}$ = ३७६६६६६ $\frac{२}{३}$ ।

प्रथम पृथिवीमें त्रसित नामक दशवें इन्द्रकका विस्तार छत्तीस लाख पचहत्तर हजार योजनप्रमाण जानना चाहिये ॥ ११७ ॥ ३७६६६६६ $\frac{२}{३}$ − ९१६६६ $\frac{२}{३}$ = ३६७५००० ।

वक्रान्त नामक ग्यारहवें इन्द्रकका विस्तार पैंतीस लाख तेरासी हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे एक भाग है ॥ ११८ ॥

३६७५००० − ९१६६६ $\frac{२}{३}$ = ३५८३३३३ $\frac{१}{३}$ ।

अवक्रान्त नामक बारहवें इन्द्रकका विस्तार चौंतीस लाख इक्यानवै हजार छहसौ छयासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ ११९ ॥

३५८३३३३ $\frac{१}{३}$ − ९१६६६ $\frac{२}{३}$ = ३४९१६६६ $\frac{२}{३}$ ।

प्रथम पृथिवीमें विक्रान्त नामक तेरहवें इन्द्रकका विस्तार चौंतीस लाख योजनप्रमाण जानना चाहिये ॥ १२० ॥ ३४९१६६६ $\frac{२}{३}$ − ९१६६६ $\frac{२}{३}$ = ३४००००० ।

द्वितीय पृथिवीमें स्तन नामक प्रथम इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण तेतीस लाख आठ हजार तीनसौ तेतीस योजन और योजनके तीन भागोंमेंसे एक भाग है ॥ १२१ ॥

३४००००० − ९१६६६ $\frac{२}{३}$ = ३३०८३३३ $\frac{१}{३}$ ।

---

१ द सासट्ठि. २ द इगणउदि°. ३ द ब विक्कतणामादयवित्थारो. ४ द ठिदियाए. ५ द थणइदय.

बत्तीसं लक्खाणिं छस्सयसोलससहस्सछासट्ठी । दोण्णि कला तिविहत्ता वासो तणइंदए होदि ॥ १२२

३२१६६६६ । २ ।
३

इकतीसं लक्खाणिं[1] पणुवीससहस्सजोयणाणिं पि । मणइंदयस्स रुंदं णादव्वं बिदियपुढवीए ॥ १२३

३१२५००० ।

तीसं चिय लक्खाणिं तेत्तीससहस्सतिसयतेत्तीसा । एक्ककला बिदियाए वणइंदयरुंदपरिमाणं ॥ १२४

३०३३३३३ । १ ।
३

एक्कोणतीसलक्खा इगिदालसहस्सछसयछासट्ठी । दोण्णि कला तिविहत्ता घादिंदयणामवित्थारो ॥ १२५

२९४१६६६ । २ ।
३

अट्ठावीसं लक्खा पण्णास[2]सहस्सजोयणाणिं पि । संघातणामइंदयवित्थारो बिदियपुढवीए ॥ १२६

२८५०००० ।

सत्तावीसं लक्खा अडवण्णसहस्सतिसयतेत्तीसा । एक्ककला तिविहत्ता जिब्भिंद[3]यरुंदपरिमाणं ॥ १२७

२७५८३३३ । १ ।
३

---

तनक नामक द्वितीय इन्द्रकका विस्तार बत्तीस लाख सोलह हजार छहसौ छयासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ १२२ ॥

$३३०८३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ३२१६६६६\frac{२}{३}$ ।

द्वितीय पृथिवीमें मन नामक तृतीय इन्द्रकका विस्तार इकतीस लाख पच्चीस हजार योजन-प्रमाण जानना चाहिये ॥ १२३ ॥ $३२१६६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ३१२५०००$ ।

द्वितीय पृथिवीमें वन नामक चतुर्थ इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण तीस लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और योजनका एक तृतीय भाग है ॥ १२४ ॥

$३१२५००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ३०३३३३३\frac{१}{३}$ ।

घात नामक पंचम इन्द्रकका विस्तार योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागसहित उनतीस लाख इकतालीस हजार छहसौ छयासठ योजनप्रमाण है ॥ १२५ ॥

$३०३३३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = २९४१६६६\frac{२}{३}$ ।

द्वितीय पृथिवीमें संघात नामक छठवे इन्द्रकका विस्तार अट्ठाईस लाख पचास हजार योजनप्रमाण है ॥ १२६ ॥ $२९४१६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = २८५००००$ ।

जिह्व नामक सातवें इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण सत्ताईस लाख अट्ठावन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीसरे भागप्रमाण है ॥ १२७ ॥

$२८५०००० - ९१६६६\frac{२}{३} = २७५८३३३\frac{१}{३}$ ।

---

१ द लक्खाणं पुणुवीस°. २ द ब पण्णरस. ३ द ब दिब्भिंदय°.

पण्णारसलक्खाणिं छस्सट्ठिसहस्सछस्सयछासट्ठी । दोण्णि कला तंदियाए संपज्जलिदस्स वित्थारो ॥ १४०

१५६६६६६ । २ ।
३

चोद्दसजोयणलक्खा पणसत्तरि तह सहस्सपरिमाणा । तुरिमाए पुढवीए आरिंदयरुंदपरिमाणं ॥ १४१

१४७५००० ।

तेरसजोयणलक्खा तेसीदिसहस्सतिसयतेत्तीस । एक्ककला तुरिमाए महीए मारिंदए रुंदो ॥ १४२

१३८३३३३ । १ ।
३

बारसजोयणलक्खा इगिणउदिसहस्सछस्सयछासट्ठी । दोण्णि कला तिविहत्ता तुरिमातारिंदयस्स रुंदाउ ॥ १४३

१२९१६६६ । २ ।
३

बारसजोयणलक्खा तुरिमाए वसुंधराए वित्थारो । तच्चिंदयस्स रुंदो णिद्दिट्ठं सव्वदरिसीहिं ॥ १४४

१२००००० ।

एकादसलक्खाणिं अट्ठसहस्साणि तिसयतेत्तीसा । एक्ककला तुरिमाए महीए तमगस्स वित्थारो ॥ १४५

११०८३३३ । १ ।[4]
३

---

तीसरी पृथिवीमें संप्रज्वलितनामक नववें इन्द्रकका विस्तार पन्द्रह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ १४० ॥

$$१६५८३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = १५६६६६६\frac{२}{३} ।$$

चतुर्थ पृथिवीमें आर नामक प्रथम इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण चौदह लाख पचहत्तर हजार योजन है ॥ १४१ ॥ $१५६६६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = १४७५०००$ ।

चतुर्थ पृथिवीमें मार नामक द्वितीय इन्द्रकका विस्तार तेरह लाख तेरासी हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीसरे भागप्रमाण है ॥ १४२ ॥

$$१४७५००० - ९१६६६\frac{२}{३} = १३८३३३३\frac{१}{३} ।$$

चतुर्थ पृथिवीमें तार नामक तृतीय इन्द्रकका विस्तार बारह लाख इक्यानवै हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ १४३ ॥

$$१३८३३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = १२९१६६६\frac{२}{३} ।$$

सर्वज्ञदेवने चतुर्थ पृथिवीमें तत्व (चर्चा) नामक चतुर्थ इन्द्रकका विस्तार बारह लाख योजन-प्रमाण बतलाया है ॥ १४४ ॥ $१२९१६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = १२०००००$ ।

चतुर्थ पृथिवीमें तमक नामक पचम इन्द्रकका विस्तार ग्यारह लाख आठ हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीसरे भागप्रमाण है ॥ १४५ ॥

$$१२००००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ११०८३३३\frac{१}{३} ।$$

---

१ द ब तदिएसं. २ द ब तुरिमाइदस्स. ३ द ब तम्मंतयस्स. ४ द

दसजोयणलक्खाणिं छस्सयसोलससहस्सछासट्ठी । दोण्णि कला तुरिमाए वादिंदयवासपरिसंखा ॥ १४६

१०१६६६६ । २ ।
३

पणवीससहस्साधियणवजोयणसयसहस्सपरिमाणा । तुरिमाए खोणीए खलखलणामस्स वित्थारो ॥ १४७

९२५००० ।

लक्खाणि अट्ठ जोयणतेत्तीससहस्सतिसयतेत्तीसा । एक्ककला तमइंदयवित्थारो पंचमधराए ॥ १४८

८३३३३३ । १ ।
३

सगजोयणलक्खाणिं इगिदालसहस्सछसयछासट्ठी । दोण्णि कला भमइंदयरुंदो पंचमधरित्तीए ॥ १४९

७४१६६६ । २ ।
३

छज्जोयणलक्खाणिं पण्णाससहस्ससमधियाणिं च । धूमप्पहावणीए झसइंदयरुंदपरिमाणा ॥ १५०

६५०००० ।

लक्खाणि पंच जोयणअडवण्णसहस्सतिसयतेत्तीसा । एक्ककला अधिंदयवित्थारो पंचमखिदीए ॥ १५१

५५८३३३ । १ ।
३

---

चतुर्थ भूमिमें वाद नामक छठे इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण दश लाख सोलह हजार छहसौ छयासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ १४६ ॥

$$११०८३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = १०१६६६६\frac{२}{३} ।$$

चौथी पृथिवीमें खलखल ( खडखड ) नामक सातवें इन्द्रकका विस्तार नौ लाख पच्चीस हजार योजनप्रमाण है ॥ १४७ ॥ $१०१६६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ९२५०००$ ।

पाचवीं पृथिवीमें तम नामक प्रथम इन्द्रकका विस्तार आठ लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीसरे भागप्रमाण है ॥ १४८ ॥

$$९२५००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ८३३३३३\frac{१}{३} ।$$

पाचवीं पृथिवीमें भ्रम नामक द्वितीय इन्द्रकका विस्तार सात लाख इकतालीस हजार छहसौ छयासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमेंसे दो भागप्रमाण है ॥ १४९ ॥

$$८३३३३३\frac{१}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ७४१६६६\frac{२}{३} ।$$

धूमप्रभा पृथिवीमें झष नामक तृतीय इन्द्रकके विस्तारका प्रमाण छह लाख पचास हजार योजन है ॥ १५० ॥ $७४१६६६\frac{२}{३} - ९१६६६\frac{२}{३} = ६५००००$ ।

पाचवीं पृथिवीमें अध नामक चतुर्थ इन्द्रकका विस्तार पाच लाख अट्ठावन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीसरे भागप्रमाण है ॥ १५१ ॥

$$६५०००० - ९१६६६\frac{२}{३} = ५५८३३३\frac{१}{३} ।$$

---

१ द तमयं इदय°, ब तमयंदय°. २ द ब एक्ककलायदिदिय.

रयणादिछट्ठमंतं णियणियपुढवीण बहलमज्झादो । जोयणसहस्सजुगलं अवणिय सेसं करिज्ज कोसाणि ॥ १५९
णियणियइंदयसेढीबद्धाणं पइण्णयाण बहलाणि । णियणियपदरपवण्णिदसंखागुणिदाण लद्धरासी य ॥ १६०
पुव्विल्लयरासीणं मज्झे तं सोहिऊण पत्तेक्कं । एक्कोणणियणियिंदयचउगुणिदेणं च भाजिदव्वं ॥ १६१
लद्धो जोयणसंखा णियणिय णेयंतरालमुड्ढेण[2] । जाणेज्ज परट्ठाणे किंचूणयरज्जुपरिमाणं ॥ १६२
सत्तमखिदीय बहले इंदयसेढीण बहलपरिमाणं । सोधिय दलिदे हेट्ठिमउवरिमभागा हवंति एदाणं ॥ १६३
पढमबिदीयवणीणं[3] रुंदं सोहेज्ज एक्करज्जूए । जोयणतिसहस्सजुदे होदि परट्ठाणविच्चालं ॥ १६४

---

रत्नप्रभा पृथिवीको आदि लेकर छठी पृथिवीपर्यन्त अपनी अपनी पृथिवीके बाहल्यमेंसे दो हजार योजन कम करके शेष योजनोंके कोस बनाना चाहिये ॥ १५९ ॥

अपने अपने पटलोंकी पूर्ववर्णित संख्यासे गुणित अपनी अपनी पृथिवीके इन्द्रक, श्रेणीबद्ध और प्रकीर्णक बिलोंके बाहल्यको पूर्वोक्त राशिमेंसे, अर्थात् दो हजार योजन कम विवक्षित पृथिवीके बाहल्यके किये गये कोसोंमेंसे, कम करके प्रत्येकमें एक कम अपने अपने इन्द्रकप्रमाणसे गुणित चारका भाग देनेपर जो लब्ध आवे उतने योजनप्रमाण अपनी अपनी पृथिवीके इन्द्रकादि बिलोंमें ऊर्ध्वग अन्तराल जानना चाहिये। इसके अतिरिक्त परस्थान अर्थात् एक पृथिवीके अन्तिम और अगली पृथिवीके आदिभूत इन्द्रकादि बिलोंमें कुछ कम एक राजुप्रमाण अन्तराल समझना चाहिये ॥ १६०–१६२ ॥

प्र. पृ. के इन्द्रकोंका अन्तराल— $\frac{(८००००-२०००)\times ४-(१\times १३)}{(१३-१)\times ४}$

$= \frac{७८००० \times ४ - १३}{४८} = ६४९९\frac{३५}{४८}$ यो.

द्वि. पृ. के " " $\frac{(३२०००-२०००)\times ४-(\frac{३}{२}\times ११)}{(११-१)\times ४} = \frac{३००००\times ४-\frac{३३}{२}}{४०}$

$= २९९९\frac{४७}{८०}$ यो. इत्यादि.

सातवीं पृथिवीके बाहल्यमेंसे इन्द्रक और श्रेणीबद्ध बिलोंके बाहल्यप्रमाणको घटाकर अवशिष्ट राशिको आधा करनेपर क्रमसे इन्द्रक और श्रेणीबद्ध बिलोंके ऊपर-नीचेकी पृथिवीकी मुटाईका प्रमाण निकलता है ॥ १६३ ॥

$\frac{८०००-१}{२} = ३९९९\frac{१}{२}$ यो. सातवीं पृथिवीके इन्द्रक बिलके नीचे और ऊपरकी पृथिवीका बाहल्य

$\frac{८००० - \frac{४}{३}}{२} = ३९९९\frac{२}{६}$ सा. पृ. के श्रेणीबद्ध बिलोंके ऊपर-नीचेकी पृथिवीका बाहल्य.

एक राजुमेंसे पहिली और दूसरी पृथिवीके बाहल्यप्रमाणको कम करके अवशिष्ट राशिमें तीन हजार योजनोंके मिलानेपर प्रथम पृथिवीके अन्तिम और द्वितीय पृथिवीके प्रथम बिलके मध्यमें परस्थान अन्तरालका प्रमाण निकलता है ॥ १६४ ॥

---

१ द 'णियणिइंदय', ब 'णियणियइंदय'. २ द 'तराणमुड्ढेण, ब 'तराणमुड्ढेण. ३ द ब पढमबिदीयवणीण.

